करते है संतोष और मर्यादि गुणोंका धारक है और विनयी है मार्गानुसारी गुणवानोंकी हम अनुमोदन करते है। अपिच'

'प्रमादमामाद्य गुणे परेषां येषां मतिमज्जति साम्यसिन्धौ।
देदीप्यते तेषु मनःप्रमादो गुणास्तथैव विशदी भवन्ति' ॥११॥

परके गुणोंको प्राप्त करके प्रसन्न रहते है। जिनकी बुद्धि समता समुद्रमें डुबती है। तिनका मन उल्लासको पाता है, गुण उनके खाल बनते है। और भी-

'तप संयममायुक्त चेतसामात्मचक्षुषाम्।
विजिताक्षकषायाणां, स्वतत्त्वाभ्यासशालिनाम् ॥ १२ ॥
जगत्त्रय चमत्कारि, चरणाधिष्ठितात्मानाम्।
तद्गुणेषु प्रमोदोय सद्भि सा मुदिता मता ॥ १३ ॥

यानी-जो पुरुष या स्त्री तप स्वाध्याय यम नियम ध्यानादि युक्त चित्तवाले हैं तथा ज्ञान भूषित चक्षु है और पांचे इन्द्रियोंको विषय कषायोंको जीता है आत्म तत्त्वके अभ्यासमें मग्न हैं। और जगतका आश्चर्यकारी चारित्रको पालते है। उन्हीके गुणोंमें प्रमोद धरना आता है इनकोस पुरुष मुदिता भाव कहते है॥

अथ करुणाभाव विचारिये — कारुण्यमार्तागिदजाजिहीर्षेत् — दु खीजनोंपर दया लानी चाहिये जो जीव पूर्व प्रारब्ध अनुसार लूला लगड़ा, टुठा, अंधा, काढी नामर्द दरिद्री, पराधीन वस्त्रहीन, भूखा प्यासा अनेक रोगोसे पीडित, येसोंको अन्न पानी वस्त्र औषध विगेरे देकर दया लानी चाहिए। यत —

(शिखरिणी वृत्तम्)

उपायानां लक्षै कथमपि समासाद्य विभव
भवाभ्यासात्तत्र ध्रुवमिति निबध्नाति हृदयम्।
अथाकस्मादस्मिन् विकिरति रज क्रूरहृदया,
[illegible] ॥ १४ ॥

ग्यानी – ग्यानी उपायोंसे जो अति मिद्ध विषय पस्तुका किया गयाहै। उसीमें पूर्व अभ्याससे प्रेम करता है। परन्तु अकस्मात् निर्दय हृदय वाले विधि औरकी और ही कर बैठता है। शत्रुका आगमण आये वा रागका उपद्रव हाव अथवा मृत्यु, भय जरादि आकर खड़े हो जाये तब वह दीनहीन बनजाता है। ऐसे जीवों पै ज्ञानी कहते हैं कि करणा करो। अब जो आत्मा अति मानि अतिमानी, अतिमायावी अति लोभि हों। सातों व्यसनके सेवी हों। देव गुरु धर्म के निंदक हों। नास्तिक शिरोमणि हों। उसे जीवकी न निंदा करणी चाहिये न प्रशंसा। उदासीन भावसे उनकी दया करनी चाहिये। यत —

'लोक सर्वा भिन्नभिन्नस्वरूपा भिन्नैर्भिन्नै कर्मभिर्मर्मभिद्भिः।
रम्यारम्यैश्चेष्टितैः कस्य कस्य तद्विद्वद्भिः स्तूयते रुष्यते वा ॥१५॥'

यानी- इस विश्वमें लोक भिन्न भिन्न स्वरूपके हैं। जुदे जुदे कर्म मर्मके भेद हुये हैं। सुंदर और खराब चेष्टा करनेवाले हैं। विद्वान लोक किसकी निंदा करे और किसकी स्तुति करे। उनके लीये उदासीन – माध्यस्थ भाव ही परमार्थ है॥

अब अनित्य भावना विचारने योग्य होनेसे विचारी जाय।

श्रीज्ञानी भगवंत फरमाते हैं कि आयु वायुके जैसा चंचल है। सम्पदा आपदाका घर है। इन्द्रियोंके विषय सन्ध्याके आवादाव रंग तुल्य हैं। मित्र स्त्री पुत्र स्वजनादिकका सुख स्वप्न और इन्द्रजाल समान क्षणभगुर है। तो चर्म चक्षुसे देखी गई कोनसी वस्तु परलोकमें साथ जानेवाली हैं?। जो वस्तु अंतमें धोखा देती है। उसपर विश्वास करना बुद्धिमत्ता नहीं गिना जाता। यत

' प्रातर्भ्रातर्विहायनगतरुचया ये चेतनाचेतना,
दृष्टा विभ्रमण प्रमोद विदुरा भावा स्वत सुन्दरा ।
तास्तत्रय दिने विपाक विरसान् हा नश्यत पश्यत-
श्चेत प्रेतहत जहाति न भव प्रेमानु बध मम ॥ १६॥

यहा पर कवि रत्न महोपाध्यायजी महाराज श्री १०८ विनय विजयजी फरमाते है कि- हे भाइ ! प्रात समयमें चेतन अचेतन पदार्थ देखे जा रहे है वह कैसे है स्वच्छ रुचिकर, विभ्रमको प्रमाद कर और स्वत सुन्दर है। तो उसी दिन ही उनको विरस होते हुए देखते हैं, खेदकी बात है कि दिल हताश हो जाता है। ऐसी संसारमें प्रेम करने योग्य मेरे लिये कोइ वस्तु नहीं हैं। और भी-श्री शुभ चन्द्र आचार्य देव फरमाते हैं कि-

" ये चात्र जगती मध्ये, पदार्थाश्चेतनेतरा ।
ते ते मुनिभिरुद्दिष्टा प्रतिक्षणविनश्वरा ॥ १७ ॥ ,

यानी इस जगतमें जो चेतन और जड पदार्थ हैं उन्हें सब महर्षियोंने क्षणक्षण में नष्ट होनेवाले विनाशीक बताये हैं। जो प्राणी इन्हें नित्यरूप मानता है वह भ्रममें भूला पड़ा है जो सम्यग् विचार नहीं कर सकता है ॥ अब अशरण भावना भाया भाइ।

जो छ खंड पृथ्वीका स्वामी चक्री है। और देवोंका स्वामी देवेन्द्र है। शारदासे वरदान पाया हुआ कवीन्द्र है। मुर्देको बोलानेवाला धनवन्तरी वैद्य है। उन भी विकराल प्राणीका कालके झपाटेमें आके मृत्युके शरण होना पडता है। उन्हें बचानेवाला कोइ नहीं है तो दीन दुखी पामर प्राणीका तो कहेना ही क्या ? यत -

"शोचन्ति स्वजन मूर्खा, स्वकर्मफलभोगिनम् ।
नात्मानं बुद्धि विध्वस्ता, यमदंष्ट्रान्तरस्थितम् ॥ १८ ॥

अर्थ – अपने कर्म फलको भोगता हुआ कोई स्वजन मरजाता है तो मूर्ख लोक शोक करता है किन्तु अपने स्वयं यमकी दाढोंमें रहा हुआ बुद्धिहीन आत्मा अपना शोक नहीं करता यह अत्यन्त मूर्खता है। जगतमें देव गुरु धर्म–स्वात्मनिग्रह बिना कोई शरण करने लायक नहीं है। अब संसार भावना भाइये इस संसारमें अनादि कालसे भ्रमण करता हुआ जीव सूक्ष्म निगोदादि चौरासीलाख योनियोंमें राग द्वेष अज्ञान मिथ्यात्वके आधीन हुआ है। उनके फल स्वरूप अनन्त दुःख समय समयमें पाता है उसी संसारसे छूटनेके लिये भवि जीवको ऐसे प्रयत्न करना चाहिये। यत –

अनन्तान्पुद्गलावर्तानन्तानन्तरूपभृत् ।
अनन्तशो भ्रमत्येव जिवोऽनादिभवार्णवे ॥ १९ ॥

अर्थ – अनन्त पुद्गल परावर्त करता जीव अनन्तानन्त रूप पर्यायोंको धारण की है। सम्यग् दर्शनके अभावसे, या अप्राप्तिसे, अनादि अनन्त भव भटकही करता है। सम्यक्त्व प्राप्त किये गये पुरुषार्थोंसे जीव संसारसे छूटते हैं और छूटेंगे। औरभी संसारकी विडंबना देखाते हुए शास्त्रकार फरमाते हैं कि–

माता पुत्री स्वसा भार्या सैव संपद्यतेऽङ्गजा ।
पिता पुत्रः पुनः सोऽपि, लभते पौत्रिकं पदम् ॥२०॥

अर्थ – इस संसारमें प्राणीकी माता मरकर पुत्री होकर जन्मती है और बहन मरकर स्त्री संबंधसे जुडती है और फिर वही

अर्थ – एक समभावसे ही आत्माको विचारकर, और परमानंद स्वरूप स्वरूपका निर्विकल्पपना प्राप्त करो। आत्मामें जन्म, मरण कर्मसंग्रह करना और कर्मका फलका भोगना वगैरे सब एक ही आत्मा करता है तो फिर दूसरेकी आशा रखनी यह अज्ञान ही है। अब अन्यत्व भावना को विचारेंगे–

जो आत्मा परवस्तु प्रत्यक्ष करना विनाशको पाता है यह बात कहनी मिथ्या नहीं है। कर्माणु न प्राप्त कर ज्ञाता आत्माने कालसे कायम कष्ट प्राप्त नहीं किये? आत्मा विभावको कर कर शुभाशुभ पुद्गलोंका आश्रव करता है, रेशम-कीडेके मुवाफिक अपनेको आप ही कर्मोंमें फंस जाता है। तो हे आत्मन् विचार करके घर द्वार, हवेली, पुत्र, पौत्र, स्त्री भाई बहन माता पिता धन धान्यरूप परिग्रह वगैरे अपना साथम कोई नहीं आता है। मन वाणी और काया भी अपनेसे पर है तो दूसरेका क्या कहना? ॥यत –

अन्यत्वं किं न पश्यन्ति, जडा जन्ममराहिता।
यत्र न मृत्यु मपान मघणापि प्रतीयते ।॥२३॥

यानी-यद्यपि उक्त प्रकारसे शरीर और आत्माके अन्यपना है तथापि संसाररूपी पिशाचसे पीडित मूढ प्राणी क्यों नहीं देखते कि यह अन्यपना जन्म तथा मरणके सम्पातमें सर्व लोककी प्रतीतिमें आता है? अर्थात् जन्मा तब पुराना शरीरका साथ लाया नहीं, और मरता है तब यह शरीर साथ जाता नहीं है। इस प्रकारसे जीवकी पृथक्ता प्रतीत होती है॥ अपने अपने स्वरूप सर्व वस्तु विलसाय। ऐसे चितवे इससे जीवको सब परपदार्थमें ममत्व भाव न होना चाहिये"॥

अब अशुचि भावना विचारेंगे –

( मालिनी छंद )

अजिनपटलगूढं पञ्जरं कीकसानां,
कुथितकुणपगन्धैः पूरितं मूढ गाढम् ।
यमवदननिषण्णं रोगभोगीन्द्रगेहं,
कथमिह मनुजानां प्रीतये स्याच्छरीरम् ॥ २८ ॥

अर्थ– हे मूढ प्राणी! इस मनोरम मनुष्योंका यह शरीर चर्मके पटलोंसे (परदोंसे) ढका हुआ हाड़ोंका पिंजरा है तथा बिगड़ी हुई राधकी (पीपकी) दुर्गंधसे परिपूर्ण है, यमराजके मुखमें बैठे हुए रोगरूपि सर्पोंका घर है। ऐसा शरीर प्रीति करनेके योग्य नारी या पुरुषका कैसे हो? यह बड़ा आश्चर्य है॥ अपि च–

। मन्दाक्रान्ता वृत्तम् ।

स्नायं स्नायं पुनरपि पुनः स्नान्ति शुद्धाभिरद्भि–
र्वारं वारं बत मलतनुं चन्दनैरर्चयन्ते ।
मूढात्मानो वयमपमलाः प्रीतिमित्याश्रयन्ते,
नो शुध्यन्ते कथमवकरः शक्यते शोद्धुमेवम् ॥ २९ ॥

अर्थ– इस संसारमें मूढ आत्माएं अपवित्र शरीरको बार बार शुद्ध और सुगंधी पानीसे स्नान कराते हैं फिर चंदनादि द्रव्यसे विलेपन करते हैं और अपनेको मानते हैं कि हम पूर्ण पवित्र हुए हैं, परन्तु नहीं विचारते हैं कि कचरेके ढगको शुद्ध करनेको कौन शक्तिमान है?। कहनेका मतलब यह है कि आत्माता सदा पवित्र–निर्मल है, अमूर्तिक है और उसको मल लगताही नहीं है किन्तु कर्मोंके निमित्तसे जो इसके शरीरका

संबंध है उसे यह अज्ञानसे-मोहसे अपना मानकर भला जानता है, और मनुष्योंका यह शरीर सर्वथा अपवित्रताका घर है। इस कारण इसमें जब अशुचि भावना भावे, तब इससे विरक्त होकर अपने निर्मल आत्मस्वरूपमें रमणकी रुचि हो। इस प्रकार अशुचिभावनाका आशय है॥ अब आश्रव भावना विचार

। प्रहरणी वृत्तम् ।

मिथ्यात्वाविरतिकषाययोग संज्ञाश्चत्वारः सुकृतिभिराश्रवाः प्रदिष्टाः।
कर्माणि प्रतिसमय स्फुटैरमीभिर्बध्नन् सो भ्रमवशतो भ्रमति जीवा॥
॥ २६ ॥

यानी मिथ्यात्व-अविद्या या अज्ञान, अविरति कषाय, मन वचन कायाके योग और आहार भय-निद्रा मैथुन यह चार संज्ञायें आत्माओं कर्मोंके आगमको ग्रहण करते हैं, प्रति समय उस कर्मसे बंधा गया जीव अतिशयसे संसारमें भ्रमण करता है ऐसा महान् पुरुषोंने उपदेश किया है। मिथ्यात्वसे शुद्ध तत्वकी रुचि नहीं होती है अविरतिसे संवर-कर्मोंका रुकना नहीं होता है, कषाय-क्रोध-मान-माया और लोभसे अशुभ कर्मोंका आश्रवके साथ बंध होता है शुभाऽशुभ योगसे शुभाऽशुभ कर्मोंका-पुण्य-पापका बंध होता है चार संज्ञा भी प्राय अशुभ योगका ही कारण है। जैसा नदीका जल तालाबका द्वार खुला रहनेसे प्रवेश करता है, वैसा ही आत्मा रूप सरोवरमें विभाव रूप द्वार खुले रहनेसे कर्मरूप जल प्रविष्ट होता है। और भी

मनस्तनुवचःकर्म योग इत्यभिधीयते।
स एवाश्रव इत्युक्तस्तत्वज्ञानविशारदैः ॥२७॥

अर्थ-मन-वाणी कायाकी क्रियाको योग कहते हैं और इस

योगको ही सत्पुरुषोंने ( महर्षियोंने ) आस्रव कहा है । यह स्वरूप तत्त्वार्थसूत्रमें कहा है, यथा-'कायवाङ् मन कर्मयोग स आस्रव ' ॥ इति ॥ अब संवर भावना विचारते —

जो जो उपायसे आस्रवको रोक सके उन उपायसे अर्थात् सम्यक् श्रद्धानसे मिथ्यात्वका संयमसे अविरति प्रमादका शुभ ध्यानसे दुर्ध्यानका चित्तकी स्थिरतासे चपलयोगोंका क्षमासे क्रोधका नम्रतासे मानका सरलतासे मायाका निःस्पृहतासे लोभका अन्यभी आस्रवके कारणोंका संवर भावसे करना चाहिये । यथा –

सर्वास्रवनिरोधाय संवर स प्रकीर्तित ।
द्रव्यभावविभेदेन सद्विधा भिद्यते पुन ॥ २८ ॥

अर्थ– समस्त आस्रवोंके निरोधको संवर कहा है । वह द्रव्य संवर और भावसंवरके भेदसे दो प्रकारका है । ध्यानसे कर्मोंके पुद्गलका प्रवेशका द्रव्य संवर कहा है और संसारके कारण रूप कर्मग्रहणकी क्रियाका रुकनेसे भावसंवर होता है । ऐसा परम आगमका कथन है ॥ अब निर्जरा भावनाको विचारते–

जिससे जीवसे कर्म गल जाते हैं उसे सत्पुरुष निर्जरा कहते हैं यह निर्जरा जीवोंको सकाम और अकाम दो प्रकारकी होती है । इनमेंसे पहिली सकाम निर्जरा तो यम धारियोंके होती है और अकाम निर्जरा मिथ्यादृष्टि अविरति सम्यग् दृष्टी आदि जीवोंके होती है । जिस प्रकार वृक्षोंके फलोंका पकना एक तो स्वयं ही होता है दूसरे पाल देनेसे भी होता है । इसी प्रकार कर्मोंका पकना भी है अर्थात् एक तो कर्मोंकी स्थिति पूरी होनेपर फल देकर स्वयमेव होते हैं और दूसरे सम्यग्दर्शनादि

सहित तपश्चरण करनेसे कर्म नष्ट हो जाते हैं–कहा जाता है यत–

। उपजाति वृत्तम् ।

यथा सुवर्णस्य शुचिस्वरूपं दीप्तः कृशानुः प्रकटीकरोति
तथात्मनः कर्मरजो निहत्य, ज्योतिस्तपस्तद्विशदीकरोति ॥२९॥

अर्थ– जैसा तेजस्वी अग्नि सोनेको शुद्ध करता है, वैसा ही तपरूप अग्नि आत्मासे लगे हुए कर्मोंको जलाकर आत्माको शुद्ध करता है ॥ अब धर्म भावनाका चिंतन करते हैं व्यवहार और निश्चय धर्मका विचार करना यही धर्म भावना है। व्यवहार धर्मका फल कहते हैं कि–

। मन्दाक्रान्तावृत्तम् ।

प्राज्यं राज्यं सुभगदयिता, नन्दनानन्दनानां ।
रम्यं रूपं सरसकविता–चातुरीसुस्वरत्वम् ।
नीरोगत्वं गुणपरिचयः सज्जनत्वं सुबुद्धिः,
किं नु ब्रूमः फलपरिणतिं धर्मकल्पद्रुमस्य ॥ ३० ॥

अर्थ – व्यवहाररूप धर्म यानी पुण्यरूप धर्म जो कल्पवृक्ष समान है उसीका फल – बड़ा राज्य, सुंदर स्त्री और पुत्र, सुंदररूप और कवित्वशक्ति, मधुर कंठ नीरोगी शरीर गुण जाननेकी शक्ति सज्जनता सद्बुद्धि ज्यादा क्या कहूं? यह सब शुभ योग रूप धर्मवृक्षका ही फल है। निश्चय धर्म या आत्म धर्मका फल तो मोक्ष ही है।

यत – दशलक्षणयुतः सोऽयं जिनैर्धर्मः प्रकीर्तितः ।
यस्यांशमपि संसेव्य, विन्दन्ति यमिनः श्रियम् ॥ ३१ ॥

सारांश यह है कि— सम्यक् प्रकार जड़ चेतनका भेद ज्ञान समझ लेना चाहिए" 'इन बारह भावनाओंसे निरंतर रमन हुए प्राणी शान्त इसी लोकमें रागादिककी बाधा रहित अलौकिक अविनाशी सुखको पाते हैं अर्थात् स्वयम् ज्ञानानन्दको पाते हैं॥

अब-निश्चय धर्म तो शुद्धात्मा निजस्वरूप ही है ॥ इति व्यवहार धर्मके दो भेद समाप्त ॥

व्यावहारिक धर्ममें अष्टांग योगकी साधना है। उसमें यम नियम, आसन प्राणायाम प्रत्याहार धारणा ध्यान और समाधि यह आठ अंग हैं। व्यवहार धर्ममें श्रावक धर्मकी ग्यारह प्रतिमा है और मुनि धर्मकी बारह प्रतिमा है॥

अब श्रावक धर्मकी ग्यारह प्रतिमाओंका स्वरूप जानिए। सबका हितकारी है।

<u>प्रथम दर्शन प्रतिमा</u>

पंचुंबर सहियाइं सत्तवि वसणाइं जो विवज्जेइ ।
सम्मत्त विसुद्धमई सो दंसण सावओ भणिओ ॥ १ ॥

अर्थ— पाक्षिक नैष्ठिक और साधक इस प्रकार श्रावकके तीन भेद हैं। पाक्षिक श्रावक वह हो सकता है जो सबसे प्रथम श्री जिनेन्द्र देव प्रतिपादित सात तत्त्वोंका यथार्थ श्रद्धान करे। क्योंकि धर्मका मूल ही श्रद्धा है-विश्वास है। बिना विश्वासके धर्म पंथका अनुयायी हो नहीं सकता। इसका कारण एक यह भी है कि सुख-शांति और प्रेम ये तीनों धर्मके अङ्ग हैं और ये बिना विश्वासके यथार्थ नहीं हो सके हैं। इस लिये जिन आज्ञाको हृदयमें धारण करता हुआ कषायोंके घटानेके लिये सदाचारका पालन करे, कारण कि कषाय ही

प्रगट होनेमें अवरोधक है। पाक्षिक श्रावकका कर्तव्य 'जिनदर्शन १ जलगालन २ निशा भोजनत्याग, ३ पांच उदम्बर त्याग-बड़फल-पीपलफल-कठूमर-पाकर-फल-उदम्बर ४ मद्य त्याग ५ मधुत्याग ६ मांसत्याग ७ और जीव दया प्रतिपालन ८ ये आठ मूल गुणोंका पालन करता है। अभ्यासके लिये पांच अणुव्रत (हिंसा-झूठ-चोरी-कुशीलका त्याग और परिग्रहका परिमाण। तीन गुणव्रत, चार शिक्षाव्रत आदि व्रतोंका पालन करता है। जुआ खेलना मांसभक्षण, मद्य पान, शिकार खेलना, चोरी करना, वेश्या गमन करना परस्त्री सेवन करना ये सप्त व्यसनका उभय दोनु लोकमें दु:खदायक हैं यह समझकर त्याग करता है। जिस वस्तुका स्वाद फेर होता है, गंध भेद होता है त्रस जीवकी उत्पत्ति सम्भव हो ऐसा अभक्ष्यको सेवन नहीं करता है। बाह्य और अभ्यन्तर शुद्धिके लिये पूर्ण प्रयत्नशील होता है। षट् आवश्यक। देव पूजा १ गुरुउपासना २ स्वाध्याय करना ३ संयम पालन ४ तप धारण करना ५ और सुपात्रको दान देना ६ कर्मों को नियमित करता है। ये सब कर्तव्य पाक्षिक श्रावकके हैं। अविरति श्रावकको उपर कहे गये छ कर्तव्योंमेंसे चार कर्तव्यको (देवपूजन, गुरूपासना स्वाध्याय और दान करना पड़ता है।) और विरति श्रावक छ कर्तव्यको पालन करता है। ये सब कर्तव्य पाक्षिक श्रावकके हैं इन व्रत यम साथ धार्मिक नीति और व्यवहार नीति भी पालन करना चाहिये। सबसे प्रथम पाक्षिक श्रावकको २५ दोष रहित सम्यक् दर्शन निर्दोष पालन करना चाहिये।

नैष्ठिक श्रावक उक्त समस्त व्रत योंका पूर्ण रूपसे पालन करता है तथा सम्यग् दर्शनकी विशुद्धि विशेष रखता है। ग्यारह प्रतिमायें नैष्ठिक तथा साधक श्रावककी होती हैं। ६-७-८ प्रतिमा धारण करनेवालेको भी उक्त कर्तव्य पालने पड़ते हैं।

अर्थ– नगर, गाम और चौरा आदिमें पड़ा हुआ, भूला, हुआ, गिरा हुआ पराया अयवा ) द्रव्य नही लेना सो अचौर्याणुव्रत है।

> प-रेसु इत्थि सया अणगक्रीडा मयाविवज्ज ता ।
> थूलयड धमचारी जिणेहिं भणिओ पवयणम्मि ॥ ७ ॥

अथ– पवर दिनोंमें सवथा स्त्री मात्रका त्याग करना परस्त्री का सेवन नहीं करना, अनंग क्रोडा नही करना सो ब्रह्मचर्याणुव्रत है।

> ज परिमाण कोरइ धण धाण्ण हिरण्ण क चणाइण ।
> त जाण पचमवय, णिरि्ट्ठमुवासगाज्झयण ॥ ८ ॥

अर्थ– धन धा य र न सुवर्ण आदि परिग्रहणका परिमाण करना सो परिग्रहण परिमाण नामका अणुव्रत है। इस प्रकार ये पाच अणुव्रत हैं

> पु नुत्तरदक्खिणपच्छिमासु काउण जोयण पमाण ।
> परदो गमणणियत्ती, दिसि गुण वय पढम ॥ ९ ।

अथ– पूर्वोत्तरादि चारों दिशामें परिमाण कर उसके बाहर नहीं जाना सो प्रथम दिग्व्रत गुणव्रत है।

> वयभंगकारण होइ जम्मि देसम्मि तत्थणियमेण।
> कीरइ गमणणियत्ती, त जाण गुणव्वय विदिय ॥१०॥

अथ– दिग्व्रतके आभ्यतर दिशाओंकी मर्यादाकर बाहर नहीं जाना तथा जिन देशमें व्रतके भंग होनेकी संभावना हो ऐसे देशमें नहीं जाना सो द्वितीय देशव्रत नामक गुणव्रत है।

> अय दंड पास विक्किय, कूडतुला माणकूड परिमाण ।
> ज सण हो ण कीरइ तं जाण गुण्व्वय तिदिय ॥११॥

मध्यम है और मुनि जघन्य है। अथवा। आचार्य उत्तम है उपाध्याय मध्यम है, और मुनि जघन्य है। अथवा निर्ग्रन्थ मुनि उत्तम है पुलाकलब्धिध मध्यम है, वकुश कुशील मुनि जघन्य है। अथवा मुनि उत्तम है, विरति श्रावक मध्यम है अविरति श्रावक जघन्य है। पात्रमें अन्न वस्त्र औषधी सब उपयोगी वस्तुका दान करना भी उत्तम है। तथा चैत्य चैत्यालय सिद्ध क्षेत्र शास्त्रादिमें दान देना भी उचित है

धरिऊण वत्थमेत्तं, परिग्गह छंडिऊण अवसेसं।
सगिहे जिणालये वा तिविहाहारस्स वोसरणं ॥ १५ ॥
जं कुणदि गुरु सयासे, सम्मालोइऊण तिविहेण।
सल्लेहणं चउत्थं, सुत्ते सिक्खावयं भणियं ॥ १६ ॥

अर्थ– वस्त्रमात्रको धारणकर, अवशेष परिग्रहका त्यागकर अपने घरमें अथवा जिनालयमें सल्लेखना धारण करे। सब कार्यसिद्धि समाधिमरणसेही होती है इतना ही नहीं किंतु समाधि मरण आत्मसिद्धिका अंतिम उपाय है–सुगतिका बीज है ॥ समाधि मरण विधि अतिचार रहित मरणके कारण उपस्थित होनेपर साम्यभाव और शांतिसे धैर्यपूर्वक, क्रोधादि विकार रहित शरीरका विसर्जन करना समाधि मरण है। और उसकी सिद्धिके लिये प्रथमें तीन प्रकारके आहारोंका त्याग कर गर्म जल अथवा तक्र (छाछ–मट्ठा) का सेवन करे और आवश्यकता होनेपर उसकाभी त्याग करे। अपनी पर्यायमें किये हुए भले बुरे कार्योंकी आलोचना पूर्वक प्रतिक्रमण करे, पश्चात्ताप करे, और सबसे क्रोधादि विकार भावोंकी क्षमा मांगकर शांतिसे णमोकार मंत्रका ध्यान धरता हुआ शरीरको छोडे। यह चौथा सल्लेखना

न यह दिग्व्रत है। इस प्रकार दूसरी प्रतिमा धारण करनेवाला श्रावक इन बारह व्रतोंका पालन करता है।

## तीसरी सामायिक प्रतिमा

जिनवयण धम्म चेइय परमेट्ठि जिणालयाण णिच्चंपि।
जं वंदणं तियालं, कीरइ सामाइयं तं खु ॥ १ ॥

अर्थ– बाह्य और आभ्यंतर शुद्धिको धारणकर पूर्व अथवा उत्तर दिशाकी तरफ मुख करके, एकान्त निर्भय स्थानमें १२ आवर्तोंका करता हुआ ४ प्रणाम (दिशावर्ती चैत्य चैत्यालय मुनि आदिको) चारों दिशाओंमें कर और स्थिर मन वचन कायसे समता पूर्वक सामायिक करे। सामायिकमें कुटिलता ध्यान और चिन्ता छोड़ देनी चाहिये। जिन देव, जिन वचन जिन धर्म जिनालय और पंचपरमेष्ठीके गुणोंका चिन्तवन ध्यान वन्दना स्तुति आदि त्रिकाल करना सो सामायिक है। समताभाव रागद्वेष और इनके उत्पादक कारणोंका परित्याग करना सामायिक प्रतिमा है।

## चौथी प्रोषधोपवास प्रतिमा।

उत्तम मज्झ जहण्णं तिविहं पोसह विहाण मुद्दिट्ठं।
सगसत्तीए मासम्मि, चउस्सु पव्वेसु कायव्वं ॥ १ ॥

अर्थ– प्रोषधोपवास उत्तम मध्यम और जघन्यके भेदसे तीन प्रकार है। उत्तम यह है कि जिसमें धारणा और पारणाके नियम पूर्वक उपवास करना–चारों आहारका त्याग करना इसमें समस्त प्रकारके आरंभका त्याग करदेना चाहिये। निर्भय होकर निःशल्यतापूर्वक पंच परमेष्ठीका ध्यान करना

चाहिये। मध्यम समस्त हिंसाद आरम्भ छोड़कर उपवास करनेसे होता है। जघन्य आम्ल अथवा एक अन्नकी ग्रहण कर स्वाध्यायादिसे शांति लाभ करता हुआ धर्मसेवन करनसे होता है। पर्व दिन पापधोपवास करना सो चौथी प्रतिमा है। अष्टमी चतुर्दशी तिथिमें पापधोपवास करना चाहिये।

पचमी सचित्त त्याग प्रतिमा।

जैयज्जो जदि हरिय तय पत्त पवाल कंद फल बीय।
अप्पासुग च सलिलं सचित्तणिविंत्तिम ठाण ॥ १ ॥

अर्थ-सचित्त वस्तु-हरित अंकुरपत्र फल कंद, बीज और अप्रासुक जलादि सेवन नहीं करता सो पंचम प्रतिमा है।

दिवा मथुन त्याग वा रात्रि भोजन त्याग छट्टी प्रतिमा[१]।
मण वयण काय कद कारिदाणुमोदेहिं मेहुण णवधा।
दिवसम्मि जो विवज्जदि गुणम्मि सो सावउ छट्ठो॥ १ ॥

अर्थ- मन, वचन, काया यह तीन योग और कृतकारित अनुमोदनासे नै प्रकारसे दिवा मैथुन सेवन नहीं करता सो छट्ठी प्रतिमा है।

सातमी ब्रह्मचारी प्रतिमा।

पुव्वुत्तण विधाणवि मेउण सव्वदा विवज्जंतो।
इत्थिकहादि णियत्ती सत्तमया गुण बम्भचारी सो ॥ १ ॥

अर्थ- त्रियोग त्रिकरणसे नव प्रकारसे यावज्जीव देवी-मानुष्य और तिर्यंचिणी स्त्री तथा नपुंसक साथ और हस्तकर्मादि मैथुनका त्याग शरीर विभूषा, अतिमात्राहार, रसोत्पादक स्त्रीकथादिका त्याग करना सो सातमी ब्रह्मचारी प्रतिमा है

१ जो दिवा मैथुनका त्याग न कर सका है सो रात्रि भोजनका त्याग करे॥

## आठमी आरंभ त्याग प्रतिमा

ज किंचि गिहारंभं बहु थोवं वा सया विवज्जेदि ।
आरंभणियत्तमदी सो अट्ठम सावओ भणिओ ॥ १ ॥

अर्थ- यत्किंचित-थोड़ा बहुत घर संबंधी आरंभ सदा त्यागता है सो आरंभत्यागी आठमी प्रतिमाधारी श्रावक है। घर संबंधी सर्वथा स्वयं आरंभ नहीं करना ही श्रेष्ठ है।

## दश परिग्रह त्याग नवमी प्रतिमा

मुत्तूण वत्थमेत्तं, परिग्गहं छंडिऊण अवसेसं ।
तत्थवि मुच्छं ण करेदि जाणि सो सावओ णवमो ॥ १ ॥

अर्थ- अपने जरूरी वस्त्रादिको रखकर बाकीके अन्य परिग्रहका त्याग करना तथा रक्खे हुए वस्त्रादिमें मूर्छा नहीं रखना सो दशपरिग्रह त्याग नवमी प्रतिमा है।

## अनुमती त्याग दशमी प्रतिमा

पुट्ठो वा पुट्ठो वा णिय गहि परेहिंसगिहकज्जे ।
अणुमणं जो ण करेदि वियाण सो सावओ दसमो ॥ १ ॥

अर्थ- कोई प्रश्न करे या न भी करे स्वयंके लिये या परके लिये अथवा अपना मतलबमें आरंभका कार्यमें अनुमति-आदेश नहीं देता है सो दशमी प्रतिमाधारक है।

## ग्यारमी उद्दीठ त्याग प्रतिमा

एयारसम्मि ठाणे उक्किट्ठो, सावओ हवे दुविहो ।
वत्थेग धरो पढमो कोवीण परिग्गहो बिदिओ ॥ ...

अर्थ ग्यारवा स्थानकमें उत्कृष्ट श्रावक दो प्रकारके होते हैं। एक कौपीनको रखनेवाला ऐलक और खद्दर विगैरे वस्त्र रखनेवाला क्षुल्लक श्रावक है इ दोकी क्रिया कर्म समान है।

तव वय नियमावासय लोच कारेदि पिच्छगिण्हेदि।
अनुवेहा धम्मझाण करपत्ते एक ठाणम्मि ॥ २ ॥

अर्थ– दोनों प्रकारके उत्कृष्ट श्रावक तप, व्रत नियम, संयम, ध्यान और प्रथमकी समस्त प्रतिमाएं सदाचार नियमसे पालन करता है। निर्दोष आहार एक समय पाणिपात्रमें लेता है। कषायोंका विजयी एकादश प्रतिमा धारक है।

इस प्रकार संक्षेपसे पाक्षिक नैष्ठिक और साधक श्रावकका सदाचार है। इस सदाचारके पालन करनेसे उभय लोककी सिद्धि होती है। इतना ही नहीं किन्तु यह सदाचार शांतिमय होनेसे राजभयादि रहित पूर्ण सुखकर सभ्य मार्ग है।

दशलक्षण व्रत विधि

माघ चैत्र और भाद्रो मासमें शुक्ल पंचमीसे पूर्णिमा तक दश दिन उपवास या आम्ल तप या एकासनसे यह तप होता है। पंचामृतका अभिषेक चौबीस भगवानको करना और पूजा अर्चा करनी, व्रतमें ब्रह्मचर्यका पालन करना, उत्तम दश धर्मका स्वाध्याय करना त्रिकाल सामायिक करनी भूमि शयन करना त्रिकाल जिन भक्ति करनी गुरु शास्त्रकी भी पूजार्चा करनी, सुपात्रमें दान करना दिवस रात्रि संबधि आलोचना प्रतिक्रमण करना णमोकार महामंत्रका ध्यान करना, यथाशक्ति मौन धारण करना प्रतिदिन समयसार जाप जपना यह विधि आराध्य दिनोंमें नियम करनेकी है। व्रत पूर्ण होते उद्यापन करना ज्ञान दर्शन

चारित्रकी वस्तुएं दश दश मन्दिरजीमें देनी शक्ति नहीं होवे तो दूना व्रत करना। यह आराधना मोक्षकी सीढी है

जाप तीनटंक मुताबिक करना।

दश दिवसोंके दश जाप्यमंत्र।

ॐ ह्रीं अर्हं मुखकमलसमुद्भूताय उत्तमक्षमाधर्मांगाय नमः ॥१॥
ॐ ह्रीं ,, ,, ,, उत्तम मार्दव धर्मांगाय नमः ॥२॥
ॐ ह्रीं ,, उत्तम आर्जव धर्मांगाय नमः ॥३॥
ॐ ह्रीं ,, ,, उत्तम सत्य धर्मांगाय नमः ॥४॥
ॐ ह्रीं ,, ,, उत्तम शौच धर्मांगाय नमः ॥५॥
ॐ ह्रीं ,, ,, उत्तम संयम धर्मांगाय नमः ॥६॥
ॐ ह्रीं ,, उत्तम तप धर्मांगाय नमः ॥७॥
ॐ ह्रीं ,, , उत्तम त्याग धर्मांगाय नमः ॥८॥
ॐ ह्रीं ,, ,, उत्तम आकिंचन्यधर्मांगाय नमः ॥९॥
ॐ ह्रीं ,, ,, उत्तमब्रह्मचर्य धर्मांगाय नमः ॥१०॥

प्रतिदिन बीस माला गिणनी चाहिए।

नोट- ज्ञानका उपकरण-रुमाल तथा या धनकी नाडी शास्त्र रखनेकी ठवणी उपदेशयंत्रके लिये आसन, लेखनी मसीपात्रादि १० दश वस्तु तथा दश शास्त्र शास्त्र भंडारमें या मुनिको तथा एलक क्षुल्लक आर्यिकादिको देना चाहिये चारित्र उपकरण पिच्छिका कमण्डलु और सुपात्र योग्य वस्तुएं दश दश उद्यापनमें धरकर पीछे जरूरी दार उन व्यक्तिको देनी चाहिए या मन्दिरजीमें रखनी चाहिए।

दर्शन उपकरण पूजन उपकरणकी सब सामग्री दश ----

थाल कटोरी दीपक पात्र, धूप पात्र अष्ट अगनादि द्रव्य दश वस्तुए उपकरणमें रखकर पाठ अगरी वाले मन्दिरजीमें पहोचादेनी चाहिये

### श्री मुनिराजको दान देनकी विधि

मुनिजीको दान करनेवाला श्रावक या श्राविकाको शुद्ध (दोषित) अन्न पानीका त्याग होना चाहिये। तथा अष्टगुण युक्त होना चाहिये। दान देने योग्य आहार पानीमें मरा कलेवर, कचा सचित्त फलादि चीजे रहनी नहीं चाहिये। मुनिजीकी नवधा भक्ति भाव श्वेताम्बर दिगम्बर भेद पड़ पीछेकी है सो करनो न करना यह व्यक्तिकी इच्छानुसार हो। मुनिजीको इसमें कदाग्रही न रहना चाहिये। श्वेताम्बर मुनि तो दाताके लिये बनाया हुआ आहार (कंदमूल बिनाका परिणत हुआ-बैंतालीस दोष रहित) ले लेते है। और पाच दोष भोजनके भोजन लेते समय टालते है। दान देने वालेको और दान लेने वालेको मोक्ष पुरुषार्थकी भावना रखनी चाहिये। मुनियोके लिये दूध दही आदि विकृतिवाला आहार त्याज्य है किन्तु हीन संघयणमें स्वाध्याय समिति आदि पालनके लिये जरुरी हो उतना विकृतिवाला आहार लेनेमें दोष नही है। बाकी संयम भावना ही सदा रहो ॥

### अथ देवाधिदेव पूजा।

दोहा।

प्रभु तुम राजा जगतके, हमें देय दुःख मोह।
तुम पद पूजा करत हूं, हमपै करुणा होहि ॥१॥

ॐ ह्रीं अष्टादश दोष रहित षट्चत्वारिंशद् गुणसहित श्री जिनेन्द्र भगवन् अत्र अवतर अवतर संवौषट्।

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री जिनेन्द्र भगवन् अत्रतिष्ठ तिष्ठ ठ ठ ।

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री जिनेन्द्र भगवन् अत्र मम सन्निहितो भवभव । वषट् ।

छंद त्रिभंगी ।

बहु तृषा सतायो, अति दुख पायो तुमपै आयो जल ल्याया ।
उत्तम गंगाजल, शुचि अति शीतल प्रासुक निर्मल गुन गाया ॥
प्रभु अंतरजामी त्रिभुवन नामी, सबके स्वामी दोष हरो ।
यह अरज सुनीजै, ढील न कीजै, न्याय करीजै दया धरो ॥१॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री जिनेन्द्र भगवद्भ्यो जन्म मृत्यु जरा विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

भवतपत निरंतर, अगनि पटंतर मोउर अंतर खेद करयो ।
लै बावन चंदन दाह निकंदन, तुम पद वंदन हरष धर्यौ ॥ प्रभु ॥२॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित श्री जिनेन्द्र भगवद्भ्यो भवताप नाशाय चन्दनं निर्वप० ॥ २ ॥

औगुन दुखदाता, कह्यो न जाता, मोहि असाता, बहुत करै ।
तंदुल गुन मंडित अमल अखंडित, पूजत पंडित, प्रीति धरै ॥ प्रभु ॥३॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुण सहित श्री जिनेभ्यो अक्षय पद प्राप्तये अक्षतान् निर्वप० ॥ ३ ॥

सुर नर पशुको दल काममहाबल, बात करत छल माहि लिया ।
ताके शर लाऊं [illegible] भगति बढ़ाऊं ख्याल हिया ॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित श्री जिनेभ्यः कामबाण विध्वंसनाय पुष्पं निर्वपा० ॥ ४ ॥

सब दोषनमाहीं, जासम नाहीं, भूख सदा ही मो लागै ।
सद् घेवर बावर, लाडू बहुत धर, थार कनक भर तुम आगे ॥ प्रभु० ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री जिनेभ्यः क्षुधा रोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपा० ॥ ५ ॥

अज्ञान महातम छाय रह्यो मम, ज्ञान ढक्यो हम दुख पावें
तम मेटनहारा तेज अपारा, दीप संवारा जस गावें ॥ प्रभु० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री जिनेभ्यो मोहान्धकार विनाशनाय दीपं निर्वपा० ॥ ६ ॥

इह कर्म महावन भूल रह्यो जन शिव मारग नहिं पावत है ।
कृष्णागरुधूप अमलअनूप, सिद्धस्वरूप ध्यावत हैं ॥ प्रभु० ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोष रहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री जिनेभ्योऽष्टकर्म दहनाय धूपं निर्वपा० ॥ ७ ॥

सबतैं जोरावर, अंतरायअरि, सुफल विघ्न करि डारत हैं ।
फलपुंज विविध भर, नयन मनोहर, श्री जिनवर पद धारत हैं ॥
प्रभु० ॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री जिनेभ्यो मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्व० ॥ ८ ॥

आठों दुखदानी, आठ निशानी, तुम ढिंग आनी धारन हो ।
दीन निस्तारन, अधम उधारन, द्यानत तारन कारन हो ॥ प्रभु०
॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोष रहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री-जिनेन्द्र भगवत्पदयोऽनर्घ्यपद प्राप्ताय अर्घं निर्वप० ॥९॥

## जयमाला

### दोहा

गुण अनंत को कहि सके छियालीस जिनराय ।
प्रगट सुगुन गिनती कहूं तुम ही होहु सहाय ॥ १ ॥

### चौपई ( १६ मात्रा )

एक ज्ञान केवल जिनस्वामी दो आगम अध्यातम नामी ।
तीन काल विधि परगट जानी चार अनंत चतुष्टय ज्ञानी ॥२॥
पंच परावर्तन परकाशी, छहों दरबगुनपरजयभासी ।
सात भंगवानी परकाशक, आठों कर्म महारिपुनाशक ॥३॥
नव तत्त्वन के भाखन हारे, दशलच्छन सौं भविजन तारे ।
ग्यारह प्रतिमाके उपदेशी बारह सभा सुखी अकलेशी ॥४॥
तेरह विधि चारित्रके दाता चौदह मारगनाके ज्ञाता ।
पंद्रह भेद प्रमाद निवारी सोलह भावन फल अविकारी ॥५॥
तारे सत्रह अंक भरत भुव, ठारे थान दान दाता तुव ।
भाव उनीस जु कहे प्रथम गुन, बीस अंक गणधरजीकी धुन ॥६॥
इक्कीस सर्वघाति विधि जानं, बाइस विध नवमे गुण थाने ॥
तेईस विधि अरु रतन नरेश्वर, सो पूजें चौबीस जिनेश्वर ॥७॥
नाश पचीस कषाय करी हैं देशघाति छब्बीस हरी हैं ।
तत्त्व दरब सत्ताइस देखे, मति विज्ञान अठाइस पेखे ॥८॥
उनतिस अंक मनुष सब जाने, तीस कुलाचल सर्व बखाने ।
इकतिस पटल सुधर्म निहारे, बत्तिस दोष समाइक टारे ॥९॥
तेतीस सागर सुखकर आये, चौंतिस भेद अलब्धि बताये ।
पैंतिस अच्छर जप सुखदा, छत्तिसकारन रीति मिटाई ⋯

सैंतिस मग क्षाहि ग्यारह गुनमें, अड़तिसपद लहि नाथ अपुनमें।
उनतालीस उदीरत तरम, चालिस भवन इन्द्र पूजें नम ॥१
इकतालीस भेद आराधन, उदै बियालिस तीर्थंकर भन।
तेतालीस बंध ज्ञाता नहिं द्वार चवालीस नर चौथे माहिं ॥१२
पैंतालीस पल्यक अच्छर छियालीस विन दोष मुनीश्वर।
नरक उदै न छियालिसमुनिधुन प्रकृति छियालिस नाश दशम गु
॥१३

छियालीस घन राजु सात भुव, अध छियालिस सरसा कहि धु
भेद छियालिस अंतर तपवर, छियालीस पूरन गुन जिनवर ॥१४॥

अडिल्ल।

मिथ्या-तपन निवारण चन्द्र समान हो,
मोहतिमिर वारनको कारन भान हो॥
काम कषाय मिटावन मेघ मुनीश हो,
'द्यानत' सम्यक रतन त्रय गुन ईश हो॥१०॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्री-
जिनेन्द्र भगवद्भ्यो पूर्णार्घ्यं निर्वपा०॥१०॥

(पूर्णार्घ्यके बाद विसर्जन करना चाहिए)

इति श्री जिनेन्द्र पूजा समाप्त।



## गुरुपूजा

### दोहा

चहुँ गति दुखसागर विषै, तारन तरन जिहाज।
रतन त्रय निधि नगन तन धन्य महा मुनिराज ॥१॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्वसाधुगुरुसमूह! अत्र अवतर अवतर! संवौषट्।

ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्व साधुगुरुसमूह! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठ।

ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्व साधुगुरुसमूह! अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्।

### गीता छंद।

शुचि नीर निरमल क्षीरदधिसम, सुगुरु चरन चढ़ाइया।
तिहुँ धारतिहुँ गरद टार स्वामी अति उछाह बढ़ाइया॥
भव भोग तन वैराग धार, निहार शिव तप तपत हैं।
तिहुँ जगतनाथ अराध साधुसु पूज नित गुन जपत हैं।॥१॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्व साधु गुरुभ्यो जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥

करपूर चंदन सलिलसों घसी, सुगुरुपद पूजा करी।
सब पाप ताप मिटाय स्वामी धरम शीतल विस्तरी भव० ॥२॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्व साधु गुरुभ्यो भव ताप विनाशनाय चंदन नि० ॥२॥

तंदुल कमोद सुवास उज्जल सुगुरु पगतर धरत हैं।
गुनकार औगुन हार स्वामी वंदना हम करत हैं॥ भवभो ॥३॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्व साधु गुरुभ्योऽक्षयपद प्राप्तय अक्षतान् नि० ॥३॥

शुभ पुष्प राग प्रकाश परिमल सु गुरु पावन धरत हों।
निवार मार उपाधि स्वामी, शील दृढ उर धरत हौं ॥भव० ॥४॥
ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्व साधु गुरुभ्य कामबाण विध्वंसनाय पुष्प नि० ॥४॥

पकवान मिष्ट सलौन सुन्दर, सुगुरु पायन प्रीति सौं।
कर क्षुधा रोग विनाश स्वामी, सुथिर कीजे रीतिसौं ॥ भव ॥५॥
ॐ ह्रीं श्री आचा ।पाध्याय सर्व साधु गुरुभ्य क्षुधारोग विनाशनाय नैवे० ॥५॥

दीपक उदोत सज्योत जगमग, सुगुरुपद पूजौं सदा।
तमनाश ज्ञान उजास स्वामी, मोहि मोह न हो कदा ॥भव० ॥६॥
ॐ ह्रीं आचार्योपाध्याय सर्व साधु गुरुभ्यो मोहान्धकार विनाशनाय दीप निर्वपा० ॥६॥

बहु अगर आदि सुगंध खेऊं सुगुण पद पद्महिं खरे।
दुःख पुंज काठ जलाय स्वामी गुण अछय चितमें धरे ॥भव० ॥७॥
ॐ ह्रीं आचार्योपाध्याय सर्व साधु गुरुभ्योऽष्टकर्मदहनाय धूप निर्वपा० ॥७॥

भर थार पूर बदाम बहु विधि सुगुरुक्रम आगधरौं।
मंगल महाफल करो स्वामी, जोर कर विनती करौं ॥भव० ॥८॥
ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्वसाधु गुरुभ्यो मोक्षफल प्राप्तये फल निर्व० ॥८॥

जल गंध अक्षत पुष्प नेवज, दीप धूप फलावली।
'द्यानत' सुगुरुपद देहु स्वामी, हमहिंतार उतावली ॥भव० ॥९॥
ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्वसाधु गुरुभ्योऽनर्घपद प्राप्तये अर्घ्य निर्व० ॥९॥

## जयमाला।

दोहा।

कनककामिनी विषयवश, दीसै सब संसार।
त्यागी वैरागी महा, साधु सुगुन भंडार ॥१॥
तीन घाटि नव कोड़ सब, बन्दौं सीस नमाय।
गुन तिन अट्ठाईस लौं, कहूँ आरती गाय ॥२॥

छन्द बसरी।

एक दया पालैं मुनिराजा, रागदोष द्वै हरन परं।
तीनों लोक प्रगट सब देखैं, चारौं आराधन निकरं॥
पंच महाव्रत दुद्धर धारैं, छहों दरब जानैं सुहितं।
सात भंगवानी मन लावैं, पावैं आठ रिद्धि उचितं ॥३॥
नवों पदारथ विधिसौं भाखैं, बंध दशौं चूरन करनं।
ग्यारा शंकर जानैं मानैं, उत्तम बारह व्रत धरनं॥
तेरहभेद काठिया चूरे, चौदह गुन थानक लखियं।
महाप्रमाद पंचदश नाशैं, सोल कषाय सबै नशियं ॥४॥
बंधादिक सत्रह सब चूरे, ठारह जन्म न मरन मुनं।
एक समय उनईस परीषह, बीस प्ररूपनिमें निपुनं॥
भाव उदीक इकीसौं जानैं, बाइस अभख त्याग करं।
अहिमिंदर तेइसौं वंदैं, इन्द्र सुरग चौबीस वरं ॥ ॥
पच्चीसों भावन नित भावैं, छब्बिस अंग उपंग पढ़ैं।
सत्ताइसों विषय विनाशैं, अट्ठाइसों गुण सु बढ़ैं ॥६॥
शीत समय सर चौपटवासी, ग्रीषम गिरिसिर जोग धरैं।
वर्षा वृक्षतरैं थिर ठाढ़े, आठकरम हनि सिद्ध वरैं ॥६॥

दोहा।

कहाँ कहाँ लौं भेद मैं, बुध थोरी गुन भूर।
हेमराज सेवक हृदय भक्ति भरी भरपूर ॥७॥
ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्याय सर्व साधु गुरुभ्यो अर्घं निर्व०।

इति गुरुपूजा समाप्त॥

## सरस्वती पूजा।

### दोहा।

जनम जरा मृत्यु छय करै, हरै कुनय जड़रीति।
भवसागर सों लै तिरै, पूजै जिन वच प्रीति ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती वाग्वादिनि! अत्र अवतर अवतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती वाग्वादिनि! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः।
ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वति वाग्वादिनि! अत्र मम सन्निहिता भव भव वषट्।

### त्रिभंगी।

क्षीरोदधि गंगा, विमल तरंगा, सलिल अभंगा, सुख संगा।
भरि कंचन झारी, धार निकारी, तृषा निवारी, हित चंगा ॥
तीर्थंकरकी धुनि गणधरने सुनि, अंग रचे चुनि ज्ञान मई।
सो जिन वरबानी, शिवसुखदानी त्रिभुवन मानी पूज्य भई ॥१॥
ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती देव्यै जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥
(शास्त्रजीके सामने शुद्ध जल एक कटोरीमेंसे दूसरी कटोरीमें चमचीसे डालना सो जल पूजा)
करपूर मंगाया चन्दन आया, केसर लाया रंग भरी।
शारद पद वंदों, मन अभिनंदों, पापनिकंदों दाह हरी ॥ तीर्थं०॥२॥
ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती देव्यै निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥
सुखदास कमोदं धारक मोदं अति अनुमोदं चंदसमं।
बहुभक्ति बढ़ाई कीरति गाई, होहु सहाई मात ममं ॥ तीर्थं० ॥३॥
ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती देव्यै अक्षतान् निर्वपा० ॥३॥

(यह विधि-स्नानादिसे पवित्र होकर, वेदिकापर शास्त्र रखकर इनके सामने करनी चाहिये। अष्ट प्रकार पूजनके द्रव्य पवित्र होना चाहिये। यह नोंध सब पूजन में जानी जाय) पीछे जयमाला खडे होकर या बैठे बैठे पढ़ी जाय

जयमाला।

सोरठा।

ओंकार धुनिसार द्वादशांग वाणी विमल।
नमों भक्ति उर धार, ज्ञान करे जड़ता हरे॥

चाली।

पहला आचारांग बखानी, पद अष्टादश सहस प्रमानी।
दूजा सूत्रकृत अभिलाषं पद छत्तीस सहस गुरु भाषं ॥१॥
तीजा ठाना अंग सुजानं सहस बियालीस पद सरधानं।
चौथा समवायांग निहारं, चौंसठ सहस लाख इक धारं ॥२॥
पंचम व्याख्या प्रगपति दरशं, दोय लाख अट्ठाइस सहसं।
छट्ठा ज्ञातृकथा विसतारं, पांच (लाख) छप्पन हज्जारं ॥३॥
सप्तम उपासकाध्ययनंगं, सत्तर सहस ग्यार लख भंगं।
अष्टम अंतकृत दस ईसं, सहस अठाइस लाख तेईसं ॥४॥
नवम अनुत्तरदश सुविशालं, लाख बानवै सहस चवालं।
दशम प्रश्न व्याकरण विचारं, लाख तिराणव सोल हजारं ॥५॥
ग्यारम सूत्रविपाक सुभाखं, एक कोड़ चौरासी लाखं।
चार कोड़ि अरु पंद्रह लाखं, दो हजार सब पद गुरुशाखं ॥६॥
द्वादश दृष्टिवाद पन भेदं, इकसौ आठ कोड़ि पन वेदं।
अड़सठ लाख सहस छप्पन हैं, सहित पंचपद मिथ्या हन हैं ॥७॥
इकसौ बारह कोड़ि बखानो, लाख तिरासी ऊपर जानो।
ठावन सहस पंच अधिकाने, द्वादश अंग सर्व पद माने ॥८॥

इस प्रकार कमसे कम ३ बार सामायिक करना चाहिये। उपवास व उपवासके पूर्व (पहिले) दिन इससे ज्यादा समय तक सामायिक करना चाहिये। सामायिकका काल (टाईम) निम्न प्रकार है। जघन्यकाल-दो घड़ी अर्थात् एक मुहूर्त। ४८ (मिनिट) का है। मध्यमकाल ४ घड़ी व दो मुहूर्त (१ घण्टा ३६ मिनिटका है) उत्तकृष्ट काल-छः घड़ी व ३ मुहूर्त (२ घण्टा २४ मिनिट) का है।

नोट– जो प्रतिमाधारी नहीं है (व्रती) है उनके लिये समयकी कोई मर्यादा नहीं है वो अपने अवकाश (समय) के अनुसार कम ज्यादा भी करसकते हैं।

सामायिक करनेका उत्तम-काल सवेरेका है सबेरे ४ बजे व सूर्योदयसे पहिले सदा (बख्तर) मे उठकर ही करना चाहिये। गृहस्थ यदि स्त्री सहवास आदिसे अपवित्र होतो हाथपांव धोकर व कपड़े बदलकर घरके किसी एकान्त स्थान (जहांकि डांस मच्छर आदिकी) कोई बाधा नहीं है। अथवा जिन मन्दिरजी व धर्मशालामें उत्तर व पूर्व तर्फ मुख कर कुशासन (चटाई) सादरी आदिपर बैठकर या सामायिक धारण करना चाहिये। तथा मन्दिरजीमें दिशाका कोई नियम नहीं है। क्योंकि मन्दिर मये देवोंमसे एक देव है व उसके सामने बैठकर सामायिक करना सर्वोत्तम है। इसलिये यहां जहां किसी प्रकारका अड़चन नहीं हो ऐसी जगह किदरभी मुंह करके सामायिक करनेका बैठ सकते हैं।

सामायिक करनेवाला पहिलेकी कुशासन (चटाई) पर सीधे खड़े होकर पांवके अग्रभाग ४ अंगुलका अंतर रखकर सरिखे दोनों हाथ लटका देवे (नीचे करदेवे) दृष्टिनासाके अग्रभागपर रखकर खड़ा होवे। अपने मनमें प्रतिज्ञा करे कि मैं इतने समयतक

सामायिक करूंगा या जबतक सामायिक क्रिया करूं तबतक मुझे इस स्थानके सिवाय अन्य स्थान व समस्त प्रकारके परिग्रहका सर्वथा त्याग है। फिर नमन ९ बार नमस्कार (णमोकार) मंत्रका उच्चारण करके साष्टांग नमस्कार करे। फिर खड़े होकर व बैठकर ३ बार नमस्कार मंत्र पढ़ हाथ जोड़कर जुड़े हुये हाथोंसे तीन आवर्त (चक्र) देकर जुड़े हुए हाथोंपर मस्तक रखकर शिरोनति करे। इसका मतलब यह है कि मैं मन वचन कायसे सामनेकी दिशा तरफके जितने कृत्रिम-अकृत्रिम चैत्य (जिनमंदिर व सिद्धक्षेत्र) वगैरह हैं उन सबोंको नमस्कार करता हूं। इसी प्रकार आवर्त व शिरोनति दाहिने हाथ पर घूमते हुए करते हुए कि सामने आजाय। यदि मंदिरजीमें बैठकर सामायिकका काम पड़े तो चारों तर्फ दूसरे भाई सामायिक व स्वाध्याय आदि करते तब उनको पीठ लगती होता जिस तरफ मुख करके बैठे हों उसी तरफ ४ आवर्त ४ शिरोनति करे परन्तु समय धारणा (भाव दिशा ओर अलग रख कि समस्त दिशाके समस्त चैत्यालयों आदिको नमस्कार करता हूं। अथवा हाथोंका पहले आवर्तके बाद एक बार दाहिने हाथकी तरफ झुकाकर फिर पीछे नमस्कार करते समय माथेपर हाथ रखकर व चारोंबार दाहिनतरफ हाथ झुकाकर जुड़े हाथोंपर मस्तक रखकर शिरोनति करे।

इस प्रकार चारोंतरफ घूमनेमें १२ आवर्त व ४ शिरोनति करनेके पश्चात पहिले जिसतरफ मुंह करके बैठे हाथ जोड़े हो उसी तरफ मुखकमल व पद्मासनमें बैठकर शान्त चित्त होकर सामायिकका पाठ धीरे २ पढ़े जबानी याद न होतो पुस्तक सामने, रखकर अथवा समझता हुआ पढ़े॥

सामायिकपाठमें प्रतिक्रमण प्रत्याख्यान, सामायिक स्तवन

बहुत व कायोत्सर्ग व ॥ कर्म है। प्रतिक्रमणमें भगवानके सामने अपने किये हुए पाप कार्योंका स्मरण करे व आलोचन (प्रार्थना) करता है। प्रत्याख्यानकर्ममें व व्यवहार भी प्रमादके वशीभूत होकर किये हैं जो मैं आपके पास अपनी निन्दा करके प्रार्थना करता हूं कि मेरे यह दोष मिथ्या होय। सामायिक कर्ममें समस्त जीवोंमें व उत्तम मध्यम समस्त पदार्थोंमें राग द्वेष छोड़कर समस्त जीवोंसे किये अपने अपराधोंकी क्षमा मांगकर समता भाव रखनेकी प्रतिज्ञा है चौथे स्तवन कर्ममें २४ तीर्थंकरोंको नमस्कार पूर्वक स्तुति (गुण प्रशंसा) करता हूं पांचवें वंदना कर्ममें अंतिम तीर्थंकर भगवान महावीर स्वामीकी प्रशंसा पूर्वक बारबार नमस्कार करता हूं। सो पाठ करते समय इन पांचों परमेष्ठीकी मूर्तिको नमस्कार करना चाहिये। और छट्ठा कायोत्सर्ग है सो पहलेकी तरह खड़े होकर शरीरसे ममता छोड़कर चारों दिशाओंमें ३-३-आवर्त व १-१-शिरोनति करे। इस प्रकार आदि व अन्तमें ४ आवर्त व चार शिरोनति करनेसे सबसे थोड़े समयकी सामायिक करना सो पूरा होजाता है। परन्तु इसमें थोड़ाही समय लगा है इसलिये ज्यादा समय शांतभाव रखनेके लिये इन समता रूप भावोंमें ही १-२ णमोकार मंत्रकी माला करलेना चाहिये। इसके सिवाय सामायिक शुरु करनेसे पहले आराधना पाठ जो प्रतिक्रमण ही है उसे पढ़लेना चाहिये। नमस्कार मंत्रकी माला फेरनेमें ज्यादा समय लगता होतो अथवा अन्यत्र पाठ पढ़ने होतो ३५ अक्षरी नमस्कार मंत्रकी जगह 'अरहंत सिद्ध' ६ असि आउसा' ५ 'अरहंत' ४ 'सिद्ध' २ 'ॐ' १ इनमें समयानुसार कोईभी जाप पढ़कर सामायिक कार्य पूर्ण करना चाहिये। इस प्रकार नित्य १ बार २ बार व ३ तीन बार

आलोचना पाठ सहित सामायिक करनेसे परिणामोंमें शान्ति रहती है। प्रमाद छूट जाता है प्रमाद ही महादुःखका कारण है।

इति सामायिक विधि समाप्त।

## आलोचना पाठ।

यह आलोचना पाठ सामायिक कार्यमें प्रथमकर्म प्रति-क्रमणकर्म है उस समय आदि शब्द तर्जमें बोलना चाहिये।

दोहा– वंदौं पांचों परमगुरु चौबीसों जिनराज।
करूं शुद्ध आलोचना शुद्धिकरनके काज॥१॥

सुनिये जिन अरज हमारी। हम दोष किये अति भारी॥ तिनकी अब निवृत्ति काज। तुम सरन लही जिनराज॥ २॥ इक बे ते चउ इन्द्री वा। मनरहित सहित जे जीवा॥ तिनकी नहिं करुणा धारी। निरदई ह्वै घात विचारी॥ ३॥ समरंभ समारंभ आरंभ। मनवचतन कीने प्रारंभ। कृत कारित मोदन करिकैं। क्रोधादि चतुष्टय धरिकैं॥४॥ शत आठ जु इमि भेदनतैं। अघ कीने परछेदनतैं॥ तिनकी कहुं कोलों कहानी। तुम जानत केवलज्ञानी ॥५॥ विपरीत एकान्त विनयके। संशय अज्ञान कुनयके॥ वश होय घोर अघ कीने। वचतैं नहिं जाय कहीने।६॥ कुगुरुनकी सेवा कीनी। केवल अदयाकरि भीनी। याविधि मिथ्यात भ्रमायो। चहुगति मधि दोष उपायो ॥७॥ हिंसा पुनी झूठ जु चोरी। [1]पर वनितासों दृग जोरी॥ आरंभ परिग्रह भीनो। पनपाप जु या विधि कीनो ॥८॥ सपरस रसना घ्राननको। चखु कान विषयसेवनको॥ बहु करम किये मनमाने। कछु न्याय अन्याय न जाने॥९॥ फल पंच उदंबर

---

१ स्त्रीको '[illegible]' यु बोलना चाहिये।

खाये। मधु मांस मद्य चितलाये॥ नहिं अष्टमूल गुणधारी। सेये कुविसन दुखकारी॥ १०॥ दुइबीस अभख जिनगाये। सो भी निशदिन भुंजाये॥ कछु भेदाभेद न पायो। ज्यों त्योंकरि उदर भरायो॥ ११॥ अनंतानु जु बंधी जानो। प्रत्याख्यान अप्रत्याख्यानो॥ संज्वलन चौकरी गुनिये। सब भेद जु षोडश मुनिये॥ १२॥ परिहास अरतिरति शोग। भय ग्लानि तिवेद संजोग॥ पनबीस जु भेद भये इम। इनके वश पाप किये हम। १३। निद्रावश शयन कराई। सुपनेमधि दोष लगाई। फिर जागी विषयवन धायो। नानाविध विषफल खायो १४॥ किये आहार निहारविहारा। इनमें नहिं जतन विचारा॥ बिन देखी धरी उठाई। बिन शोधी वस्तु जु खाई॥ १५॥ तब ही परमाद सतायो। बहुविधि विकलप उपजायो॥ कछु सुधिबुधि नाहिं रही है। मिथ्यामति छाय गयो है॥ १६॥ मरजादा तुमढिग लीनी। ताहूमें दोष जु कीनी॥ भिन भिन अब कैसें कहिये। तुम ज्ञानविषैं सब पइये॥ १७॥ हा हा! मैं दुठ अपराधी। त्रसजीवनराशि विराधी॥ थावरकी जतन न कीनी। उरमें करुना नहिं लीनी॥ १८॥ पृथिवी बहु खोद कराई। महलादिक जागा चिनाई॥ पुनि बिनगाल्यो जल ढोल्यो पखातैं पवन बिलोल्यो॥ १९॥ हा हा! मैं अदयाचारी। बहु हरितकाय जु विदारी॥ तामधि जीवनके खंदा। हम खाये धरि आनंदा॥ २०॥ हा हा! परमाद बसाई। बिन देखे अगनि जलाई॥ तामधि जे जीव जु आये। ते हू परलोक सिधाये॥ २१॥ बींध्यो अनराति पिसायो। ईंधन बिन शोधि जलायो॥ झाडू ले जागा बुहारी। चिंवटी आदिक जीव विदारी॥ २२॥ जल छानी जिवानी कीनी। सो हू पुनि डारि जु दीनी॥ नहिं जलथानक पहुंचाई। किरिया बिन पाप उपाई॥ २३॥ जल मल

मारिन दिखाया। कृमिकुल बहु घात करायो ॥ मर्दियन बिच नीर धुवाय। बाग़नके जीव मराये ॥२४॥ अग्न्यादिक दाघ कराए। तामें जु जीव निमराए ॥ तिनका नहीं जतन कराया। नदियाँ में धूप डराया ॥२५॥ पुनि द्रव्य कमावन काज। बहु आरंभ हिंसा साज ॥ कीये तिसनावश भारी। करुणा नहिं रंच विचारी ॥२६॥ ताका जु उदय अब आया। नानाविध मोहि सताया ॥ फल भुंजत जियडु न पाये बचनें कैसे करि गाये ॥२७॥ तुमजानत केवलज्ञानी। दुःख दूर करो शिवथानी ॥ हम तो तुम शरण लही है। जिन तारनविरद सही है ॥२८॥ जो गांवपती इक होवे। सो भी दुखिया दुःख खोवै ॥ तुम तीन भुवनके स्वामी। दुःख मेटहु अंतरजामी ॥२९॥ द्रोपदिका चीर बढ़ायो। सीतापति कमल रचायो ॥ अंजनसे किये अकामी। दुःख मेटो अंतरजामी ॥३०॥ मेरे अवगुन न चितारो। प्रभु अपनो विरद सम्हारो ॥ सब दोषरहित करि स्वामी। दुःख मेटहु अंतरजामी ॥३१॥ इन्द्रादिक पदवी न चाहूं। विषयनिमें नाहिं लुभाऊं ॥ रागादिक दोष हरीजे। परमातम निजपद दीजे ॥३२॥ दोहा—दोषरहित जिनदेवजी निजपद दीज्यो मोय। सब जीवनके सुख बढ़े आनंद मंगल होय ॥ अनुभव माणिक पारखी, 'जौहरी' आप जिनंद। ये ही वर मोहि दीजिये चरनशरन आनंद ॥ इति ॥

उपदेशक-भव्य विभूति
सपादक मुनि चम्पकसागरजी म

समय की गति

हमारा प्रत्येक पग श्मशान भूमि की ओर जा रहा है प्रत्येक श्वास में आयु कम हो रही है मृत्यु निकट आ रही है और प्रतिक्षण शक्ति क्षीण होती जा रही है फिर भी हम

समझते हैं कि हम बढ़ रहे हैं। जब कोई व्यक्ति किसी २० वर्ष के युवक से पूछता है कि भाई! तुम कितने बड़े हो? तो इसके उत्तरमें वह ये नहीं कहता कि मैं २० वर्ष छोटा हो गया हूँ क्योंकि मेरी आयुके २० वर्ष कम हो गये हैं।' वह तो ऐसा ही समझता और कहता है कि मैं २० वर्ष का हूं। लोक प्रचलित ऐसी समझ और ऐसा उत्तर कितना गलत है इसको प्रत्येक बुद्धिमान समझ सकता है।

लोग समझते हैं कि 'समय बीतता है।' वे यह नहीं समझते कि समय तो गतिमान द्रव्य है, वर्तमानरूप उसकी गति क्रिया न कभी रुकी और न कभी रुकेगी इसलिए वह क्या बीतता है, बीतते तो हम हैं। कभी माता के गर्भ-में थे कभी पेटसे बाहर आये कभी शिशु थे कभी किशोर हुए और कभी युवक आदि, हमारी कोई भी दशा कायम नहीं रही फिर भी हम अपनी दशा को न देखकर समय को ही बीतने वाला समझ लेते हैं।

भर्तृहरि ने कितना सुन्दर कहा है —

भोगा न भुक्ता वयमेव भुक्ता तपो न तप्तं वयमेव तप्ता।
कालो न यातो वयमेव याता, तृष्णा न जीर्णा वयमेव जीर्णा ॥१॥

अर्थात्- हमने भोग नहीं भोगे बल्कि भोगोंने ही हमको भोग लिया, (विषय भोगों में मनुष्यका बल वीर्य क्षीण हो जाता है)। तप हमने नहीं तपे किंतु तपों ने हमको तपा दिया। देखा जाता है कि मनुष्य तपस्या का बाहरी रूप लेकर अपने कषाय शान्त करने के बजाय उनको उग्र कर लेते हैं जिससे जन साधारण की अपेक्षा उनमें क्रोध मान की मात्रा अधिक दीख पड़ती है। काल नहीं बीता, हम ही बीत गये, सो ठीक ही

रहा है कि काल की गति तो यहीं चल रही है। यह तो कभी नष्ट नहीं हुई किन्तु मनुष्योंकी आयु अवश्य नष्ट हो रही है। तथा हमारी तृष्णा जीर्ण नहीं होती-नहीं गलती हम ही जीर्ण हो रहे हैं। प्रत्यक्ष दीखता है कि वृद्धा अवस्था में शरीर तो जीर्ण हो जाता है परन्तु मृत्यु के द्वार पर पहुँचे हुए बुड्ढे बाबा का मोह लोभ पहले से भी अधिक तीव्र हो जाता है, मानो यह सारे संसारका धन और पुत्र आदि को अपने साथ ही ले जायगा।

इस तरह भर्तृहरिने इस श्लोकमें मनुष्य जीवनका रहस्य और मर्म खोलकर रख दिया है।

मनुष्य अपने अमर आत्माका महत्व भूलकर जिस भौतिक शरीर पर मोहित हो रहे हैं उसके विषय में आचार्य वादीभसिंहने संक्षेपमें कह दिया है कि –

जलबुद्बुद नित्यत्वे विस्मयो नहि तत्क्षये।

अर्थात्- पानीका बबूला जितनी देर ठहरा रहे उतनी देर का आश्चर्य करना चाहिये उसके नष्ट होनेका कुछ आश्चर्य नहीं है। यह भौतिक शरीर जल के बबूले के समान है जब भी यह नष्ट हो जाय उसमें क्या आश्चर्य की बात है।

लोग कहते है कि अभि हमारी उम्र नहीं, कुछ खा पीलें, मौज शौक करले संसारके विषय भोगले, कुछ रंग-रलियाँ करले, बड़े हो जाने पर त्याग करदेंगे, धर्म करलेंगे, दीक्षा ग्रहण करेंगे।' किन्तु उन्हें सब कुछ देखते हुये भी यह विश्वास कैसे हो गया कि धर्म करनेके लिये वे जिस वृद्ध अवस्थाको सोच रहे हैं, उस वृद्ध अवस्था तक वे पहुँचे

पोवेंगे भी ? हम देखते है कि पिता बैठा रहता है पुत्र मृत्युका शिकार हो जाता है। भारतवासियोंकी औसत आयु ३२ वर्ष की रह गई है तब धर्म करनेके लिये वृद्ध अवस्थाकी बात सोचकर विषय भोगों में ही समय नष्ट करना भारी भूल है।

मृत्युका निश्चित समय किसीको मालूम नहीं बलवान जवान आदमी भी बैठे बैठे परलोकको कूच कर जाते है गर्भमें ही बहुतसे मरजाते है बच्चोंकी मृत्यु-सख्या युवक मनुष्यों से अधिक है और साथ वृद्ध मनुष्यों की अपेक्षा आजकल व युवक अधिक सख्या में मौत क मेहमान बनते है। तब आत्मकल्याण के लिये वृद्ध अवस्थाकी बात सोचना अज्ञानता है।

राम लक्ष्मण क प्रेम की परीक्षा लेन क लिये एक देवन कपट वेषमें लक्ष्मणको झुठ-मुठ यह कह दिया क राम की मृत्यु हो गइ है। इतना सुनते ही महान् बलवान् नारायण पदधारक लक्ष्मणका हार्टफेल हो गया। महाबली शरीर नारायण कृष्णका शक्तिशाली (शरीर) जरत्कुमार क एक ही बाणसे समाप्त हो गया। ऐसी ऐतिहासिक घटनाओं को जानते हुये भी हम यह सोचते है कि अभि खा पीले, बुढापेमें आत्मकल्याण कर लेंग।'

मनुष्य जिस सम्पत्तिके लिये मूल्यवान जीवनकी बाजी लगा रहे है जिस धन क नशेमें उसे कार्य अकार्य, अर्थ अनर्थ नजर नहीं आता थोडी सम्पत्ति पाकर भी अभिमानमें चूर होकर पैर जमीनपर नहीं रखता अपने सामने दूसरोंको कुछ नहीं समझता दूसरोंका अपमान करते दीन दुखलको सताते हुये सकोच नहीं करता, और पता नहीं क्या क्या कुछ करण ताने बाने तानता रहता है उस धनकी हालत तो शरीर से भी अधिक गई बीती है।

प्राचीन घटनाओं पर शायद कोई विश्वास न करे किन्तु इन ४०-५० वर्ष के भीतर हम भौतिक सम्पत्तिके कितने पलटे खाये हैं यह तो सब किसीको मालूम है। १३००-१४०० वर्ष पुराने चीन के राजवंशकी रूस के ज़ार की और समशेर जंगकी राज्य सम्पत्ति किस तरह उनके हाथसे छिन गई भारत वर्ष के सम्पत्ति शाली निजाम और राजे महाराजोंकी सम्पत्ति छिनते कितनी देर लगी? पाकिस्तान बनने पर पंजाब सिन्ध के धनिक किस प्रकार दरिद्र हो गये जमींदार और जागीरदारोंकी सम्पत्ति किस तरह खत्म कर गई उनका तो हम सबने अच्छी तरह देखा है फिर भी हम धनका अभिमान करें कितनी भूल है।

कविने इस विषयमें बतलाया है-

विद्युच्चलं किं धन यौवनायुर्दानं परं किं च सुपात्रदत्तम्।
कण्ठगतैरप्यसुभिर्न कार्यं किं किं विधेयं मलिनं शिवार्चा ॥१॥

अर्थात्- बिजलीकी चमक की तरह चंचल क्या है? धन, यौवन और आयु। दान क्या है? सुपात्रको दिया गया अपने द्रव्यतानुसार द्रव्य। प्राण जाते हुए भी क्या न करना चाहिये? पाप कार्य और प्राण कंठगत होते हुए भी क्या करते रहना चाहिये? भगवान की पूजा।

ऐसे चंचल धनका न तो विश्वास करना चाहिये और न कुछ अभिमान ही करना चाहिये।

मनुष्य को अपनी आयु के प्रत्येक क्षणका तथा अपनी सम्पत्तिके प्रत्येक कणका सदुपयोग करना चाहिये आत्मकल्याण तथा परकल्याणका कार्य करनेमें ज़रा भी विलम्ब न करना चाहिये। किन्तु देखा यह जाता है कि विषय भोगोंके चिकने जाल से विरलाही मनुष्य बच पाता है।

एक राजाने अपने महलके बाहर बहुत सुन्दर बाग बनवाया और उस बागमें मनुष्योंका मन लुभानेवाली सभी भोग उपयोगकी सामग्रीका संचय किया। सुन्दर फुलवाड़ी, मनोहर जलक्रीडाका सामान, आराम करनेके विविध पलंग, आसन, नृत्य गानकी मनमोहक योजना, स्वादिष्ट खाद्य पदार्थों का संग्रह आदि पांचों इन्द्रियोंको अपनी ओर आकर्षित कर लेनेवाली सभी सामग्री जुटा दी।

फिर मनुष्योंकी कर्तव्य-परायणताकी जांच करनेके लिये उस राजाने घोषणा करायी कि दो घंटे समयमें जो मनुष्य सबसे पहले मुझसे भेंट कर लेगा उसको अपना राज्य पारितोषिकमें दे दूंगा।

राजाकी घोषणा सुनकर अनेक मनुष्य राजभवनकी ओर चल पड़े किन्तु ज्यों ही वे उस बागमें पहुंचे तब घोषणाकी बात भूलकर कोई नर्तकीका नृत्य देखनेमें कोई सुरीले गायन सुननेमें, कोई जलक्रीड़ामें मग्न हो गया, उन्होंने सोचा कि थोड़ी देर पीछे राजासे मिल लेंगे। केवल एक ही बुद्धिमान मनुष्य उस बागके माया मोहमें न फंसा और बागको पार करता हुआ सीधा राजाके पास जा पहुँचा।

राजाने उसकी कर्तव्य-तत्परताका अच्छा सन्मान किया और उसे अपना राज्य दे दिया बाकी विषय भोगोंमें मस्त थे मनुष्य दो घंटेमें भी सचेत न हो पाये तब राजकर्मचारियोंने उन्हें धक्के देकर-बागसे बाहर निकाल दिया।

ऐसी ही दशा रागी भोगी मनुष्योंकी है वे विषयभोगोंमें फंसकर आत्म हितकी यानी धर्म साधनकी बात भूल जाते हैं,

आयु कर्म जब धक्का देकर उसे इस मानव शरीरसे निकाल बाहर करता है तब वे पछताते हैं।

धन परिग्रहके संग्रहमें वे इतने तन्मय हो जाते हैं कि अपने आत्माका हित करनेकी ओर उनका ध्यान ही नहीं जाता।

सेठजीको फिक्र थी एक एक के दस दस कीजिये।
मौत आ पहुँची कि हज़रत जान वापिस कीजिये॥

सिनेमा इस युगका एक बड़ा विषैला साधन है सिनेमा के चलचित्र ऐसे बुरे ढंगसे तैयार किये जाते हैं कि उनको देखनेवाले पुरुष हिंसा चोरी व्यभिचार बिना सिखाये सीख जाते हैं स्त्रियाँ निर्लज्ज पहनना ओढ़ना तथा शृंगार करना सीख जाती हैं जिन बच्चोंको अपना प्रगतिशील गुणी सदाचारी जीवन बनानेकी शिक्षा मिलनी चाहिये उन्हें सिनेमा उद्दण्डता, दुराचारकी वासनाओंको और ही अधिक प्रेरणा देता है। लोगोंको आकर्षित करनेके लिये अभिनेत्रियोंके निर्लज्ज हाव-भाव भरे चित्र आम सड़कों पर सिनेमा-मालिक दिखलाते फिरते हैं। जिसका परिणाम यह होता है कि जिन लोगोंको पेटभर भोजन नहीं मिलता ऐसे गरीब बेरोजगार भी सिनेमा देखनेके लिये अवश्य जा पहुँचते हैं।

इस तरह भारतकी आर्य सभ्यता इस युगमें निर्लज्जता कामुकता निर्दयता आदि दूषित प्रभावोंसे मलिन होती जा रही है और स्त्री पुरुषोंका सामाजिक जीवन भी धर्मशासनसे बाग़ी होता जा रहा है। जो व्यक्ति अपने घरमें सदाचार सुरक्षित रखना चाहते हैं उनको अपने परिवारमें [illegible] व्यसन नहीं आने देना चाहिये।

शुभस्य शीघ्रम्

अपनी आयु और शरीर अस्थिर नश्वर और कुछ दिनका अतिथि समझकर इस थोड़ेसे समयमेंभी अपने शरीरसे, मनके अच्छे विचारोंसे तथा मीठे वचनोंसे एवं प्राप्त हुये धनसे जनताका यथा सम्भव उपकार करना चाहिये, दीन दरिद्र दुखी लोगोंके कष्ट दूर करने चाहिए। परोपकार करनेवाला व्यक्ति शुभ कर्म संचय करके अपना उपकार भी साथ ही साथ करता जाता है। इसलिये सदा खोटे आगत बुरे कार्योंसे बचो और अच्छे कार्य करनेमें अगाड़ी दूर न करो पता नहीं फिर तुम कर सको या न कर सको।

संसार के दो रूप

संसारमें जीव अनेक प्रकारकी आकुलताओंसे दुखी है अनेक तरहकी चिंताओंसे सदा चिंतित रहता है अनेक प्रकारके भय इसको भीत बनाए रहते हैं भूख प्यासकी बाधा इसको सताती रहती है और जन्म मरणकी व्याधि इसका कभी पीछा नहीं छोड़ती। जैसे जन्म अंध मनुष्यको किसी ऊबड़ खाबड़ भूमिमें चलना पड़े तो उसे पग पग पर ठोकरें पड़ती हैं उसी तरह इस आत्म ज्ञानसे शून्य संसारी जीवको मोहके गहन अंधकारमें नरक पशु आदि विविध योनियोंमें भटकना पड़ता है। जिस तरह कोल्हुका चलानेवाला बैल दिन भरमें २० मील चल लेता है किंतु रहता वहींका वहीं है वह से १० गज भी आगे नहीं बढ़ पाता, उसी तरह संसारी जीव असंख्य योजनोंकी यात्रा कर चुका है परन्तु संसारके चक्रसे छूट नहीं पाया, वहींका वहीं खड़ा है।

जैसे कोई अन्धा मनुष्य मीलों लम्बे चौड़े परकोटेमें

भ्रमण रहा है जिसमें कि मयल यक ही द्वार यहार निकलनेका बना हुआ है यह बेचारा अ धा दीवालके सहारे हाथोंसे टटो लता हुआ उस परकोटेका चक्कर लगाता है चक्कर लगाते लगाते जब यह द्वार आता है तब दुर्भाग्यसे उसको कभी खुजली हो उठती है जिसको खुजानेके लिये चलता हुआ ज्यों ही हाथ उठाता है कि वह द्वार निकलजाता है फिर सारा चक्कर लगाना पड़ता है कभी उसी द्वारके आनेपर छातीमें पीड़ा होने लगती है तब टटोलनेवाला हाथ छाती पर जा लगता है समीप आया हुआ द्वार छूटजाता है, फिर उसे सारा चक्कर लगाना पड़ता है। जब घूमते २ सौभाग्यसे द्वार पुन पासमें आता है तब दुर्भाग्यसे उसकी छाती खुजने लगती है चलते २ ज्योंही टग लनेवाले हाथसे छातीको सम्भालता है कि द्वार फिर निकल जाता है इसी तरह जन्मभर चक्कर लगाते २ बेचारा उस परकोटेसे बाहर नहीं हो पाता। इसी तरह ससारी जीवको बन्दीगृह ( जेल ) में चक्कर लगाते २ यह मनुष्य भव ऐसा मिलता है जिसके द्वारसे वह ससारके बन्दी घरसे बाहर निकल सकता है किन्तु उस समय वह परिवार मित्र परिकर धन सपत्के मोहमें आकर अपना समय बिता देता है मनुष्यभव गया कि ससार जेलसे निकलनेका द्वार भी जीवके हाथ निकल गया। जब कभी सौभाग्यसे मनुष्यका शरीर मिला तब फिर पुत्र मोह शत्रु द्वेष कन्याके जीवनकी चिन्ता दरिद्रतासे युद्ध आदिमें फसकर उस सुवर्ण अवसरसे लाभ नहीं ले पाता।

इस सासारिक भ्रमणका मूल कारण राग-मोह है। मोहमें मोहित होकर इस जीवका विवेक अकमण्य हाजाता है, विवेक जब कुछ कार्य नहीं करता है तब अविवेकसे यह जीव अपने आपको नहीं पहचान पाता जड़ शरीरको ही आत्मा समझ

बैठता है। चाहे भी कार्य, वह चाहे लौकिक हो, अलौकिक हो श्रद्धा ज्ञान आचरण के बल पर सिद्ध होता है। किसी रोगीको यदि रोगसे छुटकारा पाना है तो उसे वैद्य तथा औषधि पर दृढ़ श्रद्धा होनी चाहियेकि 'इसके द्वारा मैं नीरोग हो जाऊँगा' उसे औषधि सम्बन्धी ज्ञान होना चाहिये कि अमुक औषधि पीनेके लिये है और अमुक औषधि मालिशके लिये है और इसीके साथ औषधि का सेवन करना आवश्यक है, इन तीनों प्रक्रियाओंसे रोगी रोग मुक्त हो जाता है।

संसार-भ्रमण या जन्म मृत्युके रोगसे मुक्ति पानेके लिये भी जीवको इसी प्रक्रियाको ठीक तरहसे अपनाना पड़ता है। ज्ञान और आचरण पर तमाम उत्तरदायी श्रद्धा है, श्रद्धाके अनुसार ही ज्ञान आचरण स्वयं चल पड़ते हैं। किसी मनुष्य के हृदयमें यह श्रद्धा-विश्वास घर कर जाय कि दूध मुझे हानि करता है तो दूध के विषयमें उसकी विरोधी विचारधारा चल पड़ेगी, वह प्रत्येक तरहसे दूधको दुखदायक विचारने लगेगा और लाखों यत्न करनेपर भी वह दूधका पीना स्वीकार न करेगा।

इसी तरह संसारी जीवकी श्रद्धा अपने शरीर पर जमी हुई है, उसे विश्वास है कि देह अपनी ही एक चीज है पराई नहीं है। सुख दुख हर्ष शोक लाभ, हानि मुझे शरीरसे ही प्राप्त होती है, एक क्षण भी शरीर बिना मैं कुछ नहीं कर सकता अतः शरीर रूप ही मैं हूँ। ऐसा दृढ़ श्रद्धा संसारी जीवकी अपने शरीरके साथ है। इसी श्रद्धा के अनुसार उसका ज्ञान उन व्यक्तियोंको अपना मित्र मानकर समझता है जो इनके शरीरको कुछ लाभ पहुँचाते है। और जिन प्राणियोंसे इसके शरीरको रंचमात्र भी क्षति पहुँचती है उनको अपना शत्रु

समझ लेता है। जिन वस्तुओंसे शरीरको कुछ लाभ अनुभव होता है उनको प्रिय, और जिन चिजोंसे इस अपने शरीरकी हानि जान पडतीहै उन्हें अप्रिय समझ लेताहै। अपनि उसी श्रद्धाके अनुसार समझ हुये मित्रोंसे प्रेम करता है और शत्रु मान हुए लोगोंसे वैर बांधकर उनसे लडता झगडता है। प्रिय वस्तुओंका संग्रह करता है, अप्रिय वस्तुओंको दूर हटा देता है। तोड फोड डालता है।

इसी प्रेम वैर के आधार पर जीव संसारके सभी कार्य किया करता है। इस कारण संसारका मूल शरीरमें आत्माकी श्रद्धा ही है। यह श्रद्धा सत्य श्रद्धा नहीं है क्यों कि शरीर तो एक तरह संसारी जीवका कुछ समयके किराये पर लिया हुआ एक घर है। नियत समयके बाद यह किरायेका मकान जीवको नियमसे खाली करना पडता है। इस दशामें यह शरीर जीवका अपना पदार्थ किस तरह बन सकता है अतः शरीरमें आत्माकी श्रद्धाको श्रद्धा न कहकर कुश्रद्धा या मिथ्या श्रद्धान कहना चाहिये। इससे यह बात सिद्ध होती है कि संसारी जीवको संसारकी जेलमें रखनेवाला कोई और नहीं है, इसीके हृदयमें जमी हुई मिथ्या श्रद्धा ही इसको संसार जेलसे बाहर जाने नहीं देती।

अपनी उस कुश्रद्धाके आधार पर ही जीव शरीरके साझेमें संसारका व्यापार कर रहा है आत्मा शरीरको अपनी इच्छा अनुसार चलाता है, आवश्यकतानुसार आत्मा जब शरीरको दौडने, भार उठाने, सर्दी गर्मी वर्षामें कार्य करने, कठिन परिश्रम करने आदिका संकेत (इशारा) करता है शरीर वैसा ही करता है, और शरीर आत्मासे अपने लिये जैसे वस्त्र,

आभूषण, तेल उबटन, भोजन तथा अन्य पोषण विभावके पदार्थ मांगता है आत्मा व पदार्थ शरीरको प्रदान करता है। इस तरह शरीर तथा आत्माका साझा संसारमें अनादिकालसे चला आ रहा है। इसी साझेके कारण आत्मा शरीरको अपना ही समझ बैठा है, इतना ही नहीं बल्कि शरीरके मोहमें मूर्छित होकर स्वयं अपनी शुद्ध बुद्ध भूल बैठा है। शरीरके कारण ही माता, पिता पुत्र, स्त्री, भ्राता आदि विविध व्यक्तियोंके साथ विविध संबंध स्थापित करलेता है।

इसी मोहभावके कारण आत्मा अपने बंधनके लिये कर्म बंध स्वयं तैयार करता है कर्मका बंधन होता तो पौद्गलिक है किन्तु आत्माके मोह मय भावोंके प्रभावसे वे जड़ कर्म भी मोह-उत्पादक प्रभावसे प्रभावित होजाते हैं, जिससे समय आने पर उदयके समय मोह कर्म आत्मा पर मोहका प्रभाव डालता है। जैसे कोई शराबी स्वयं नशीली शराब तैयार करता है और जब वह उस शराबको पीता है तब वह शराब उस मनुष्यको अपने प्रभावसे मूर्छित कर देती है। इसी तरह संसारी जीव शारीरिक मोहके कारण अपने भावोंसे कर्म बंधन करता है और वह कर्म बंधन इस जीवको अपने प्रभावसे विकृत कर देता है। इस तरह भाव कर्म से द्रव्य कर्म और द्रव्य कर्म से भाव कर्म बनता रहता है, कर्म बंधनकी परम्परा चलती रहती है। कर्म बंधका मूल कारण वह एक मिथ्या श्रद्धा ही है जिसके कारण जीव अपने अनुभवसे दूर रहा आता है शरीरमें अपना पन ग्रहण किया करता है। किन्तु शरीर निजी वस्तु नहीं न सदा आत्माके साथ वह रहता है, कभी उत्पन्न होता है कभी नष्ट होता है कभी बढ़ता है, कभी घटता है, अतः आत्मा शरीरमें अपनापन मानकर कभी

सन्तुष्ट, शान्त, सदा सुखी नहीं बन सकता है, किन्तु सदा व्याकुल बना रहता है।

यदि कभी आत्माकी सौभाग्यसे किसी सद्गुरुका समागम हो जाता है, तो वे दयालु होकर इस मोही संसारी जीवको अपने परमहित उपदेशसे सावधान करते हैं कि 'जिस सुख शान्तिके लिये तू बहार भटक रहा है उस सुख शान्तिका अथाह सागर तो तेरे भीतर (शरीरमें नहीं आत्मामें) हिलोरें ले रहा है। कस्तूरी हिरणकी नाभिमें कस्तूरी होती है उसकी मादक सुगन्धिमें वह हिरण मस्त हो जाता है किन्तु भ्रमसे वह उस सुगन्धिको अपने भीतरकी न समझकर बाहरकी अन्य वस्तुओंकी समझता है, अतः इधर उधर दौड़ता फिरता दूसरी २ चीजोंको सूंघता २ थक जाता है किन्तु उसकी इच्छा तृप्ति नहीं हो पाती। वैसेही दशा तेरी है। अतः बाहरकी ओरसे अपनी विचारधारा हटाकर अपने अंतरंगकी ओर सन्मुख हो अन्तर्मुख होनेपर ही तुझे शान्ति प्राप्त होगी तेरी आकुलता दूर होगी और तेरी परतन्त्रता बंधन ढीले होंगे। तेरे भीतर अपार अक्षय निधि भरी हुई है तू अपने आपको दीन-हीन क्यों समझ रहा है, एक बार अपनी ओर देख तो सही।"

दीनबन्धु पतितपावन एवं तरनतारन अपने सद्गुरुकी हितवाणीको सुनकर जब इस जीवकी मिथ्या श्रद्धामें परिवर्तन आता है जब इसके हृदयमें आत्म-श्रद्धा जागृत होती है तब मिथ्या श्रद्धाका जनक (उत्पादक) मोहनीय कर्म स्वयं इस प्रकार दूर होजाता है जिस तरह विस्तृत खुले मैदानमें सूर्य उदय होनेपर रातका अंधेरा लापता हो जाता है, ढूंढने पर भी वहाँ कहीं नहीं दीख पाता। मिथ्या श्रद्धाका गहन

विरक्त वीतरागगुरुओंके चरण छूना चाहता है यदि जीभसे कुछ कहना चाहता है तो वीतराग कथा या आत्मगुण-कथन करना चाहता है नेत्रोंसे सदा वीतराग भगवान् तथा गुरुका दर्शन करना चाहता है शास्त्र पढ़ना चाहता है। उसकी मान सिक वृत्ति संसारसे विरक्त होकर आत्माकी ओर मैं लग्न हो जाती है।

अतः वह गृहस्थाश्रममें रहता हुआ भी गृहस्थाश्रमके सब कार्य करता हुआ भी उनसे अलिप्त अछूता रहता है अतः पापपङ्कसे मलिन नहीं होता जिस तरह कीचड़में भी पड़ा हुआ सोना मैला नहीं होने पाता या जलमें रहता हुआ कमल जलसे अछूता रह जाता है। भरत चक्रवर्ती इस आत्म अनुभवके कारण षट खण्डका अधिनायक और ९६००० स्त्रियोंका पति होकर भी समस्त भोग उपभोगोंका भोग उपभोग करता हुआ भी विरक्त रहता था इसीका परिणाम यह हुआ कि दिगम्बर आत्म ध्यानमें बैठते ही उनका मोह कर्म तथा ३ य घाति कर्म क्षय होकर केवल ज्ञान हो गया।

सम्यग् दर्शन होते ही ज्ञान और आचरण जीव धारामें बह उठते हैं तब उनका नाम सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र (स्वरूपा-चरणादि) हो जाता है। ऐसा व्यक्ति अवश्य स्व-पर-आत्म संसारसे मुक्त हो जाता है। यदि कुछ समय संसारमें रहता है, तो उच्च पद पर प्रतिष्ठित जीवन व्यतीत करता है। दुर्गति, नीचकुल दरिद्रघर हीनाङ्ग अधिकाङ्ग विकल शरीर नहीं पाता, स्त्री, नपुंसक शरीर उसे नहीं मिलता सम्यग् दर्शनसे पहले नरकायु बंध कर लेनेवाला प्रथम नरकसे नीचे नहीं जाता। स्थावर, विकलत्रय तथा निम्न श्रेणीका देव नहीं होता। अतः श्रद्धा ही सबसे श्रेष्ठ सम्पत्ति है किन्तु समस्त पृथक् की होनी चाहिये॥ ॐ शान्ति ३॥

ॐ अर्हं नम

श्री प्रभु महावीर

और

पेटाभेद — विगत

|

१-२-३-४-५-६-७-८-९-१०-११ श्री गणधर महाराजजी

|

श्री महावीर प्रभुके प्रथम पाटधार श्री सुधर्मा स्वामिजी

|

दूसरे पाटधार श्री जम्बु स्वामीजी

पीछेके भद्रबाहु स्वामीजी म सा के बादके दोनों संप्रदायमें सरिख नाम नहीं मिलते हैं।

१ श्री दिगंबर संघ ◁———▷ २ श्री श्वेतांबर संघ

१ श्री दिगंबर संघ:

तेरा पंथ | बीस पंथ | तारण पंथ

मूल संघ | अर्वाचीन कानजीम०

पंथ काष्टासंघादि ॥ इस संप्रदायमें पंडित, ब्रह्मचारी भट्टारक क्षुल्लक ऐलक और

२ श्री श्वेतांबर संघ:

चैत्यवासी और विचरते मुनि धर्मके प्रचारक हैं ॥ दोनोंमें आचार्य उपाध्याय गणि प्रवर्तक आदि पदवियोंको धारण करनेवाले हैं।

१ चैत्यवासी स०में भी अनेक गच्छ शाखायें हैं।

आचार्य उपाध्याय मुनि आदि संघके प्रचारक हैं।

१ आचार्य उपाध्याय मुनि धर्मके यथाशक्ति पालक हैं।

२ पंडित आदि अपनी कक्षा का धर्मके पालक और रक्षक हैं।

श्वेताम्बर दिगम्बर दोनों भाई,
प्रेम करो भाई अधिक सवाई।
णमोक्कार रमतो पक्ष छोड़ दाइ,
सत्यानन्द दाता हो सदाई ॥१॥

२ विचरते मुनियोंकी भी अनेक गच्छ शाखाओं हैं।
|
मूर्ति निषेधक लोकाशाह पंथ।
|
मुंहपत्तिसे मुखबंधक पंथ।
|
मात्र दया पालक तेरा पंथ — एकही पंथ है।
स्थानकवासी सं — भिन्न भिन्न सम्प्रदाय है।

△ श्री प्रभु महावीरके सर्व अनुयायी नव तत्त्व, स्याद्वाद छ द्रव्य, पंच महाव्रत, देशव्रतादिकको मानते पालते हैं। सबका ध्येय स्थावर जीव तथा त्रस जीवोंकी दया पालनेका है। इससे सबका ध्येय संसारसे मुक्त होनेका है तो सब हम एक ही हैं भिन्नता दिखानी सो मनकी संकुचित वृत्ति है॥

—०—

## मेरी कल्पना

जो कि जैन धर्म स्वतन्त्र है तो भी उसके पर वैदिक धर्मकी छाया अधिकतर पड़ी है। जैसाकी दिगंबरमें शौच कर्मादिकका अधिकतर पालन करना और अस्पर्श स्पर्शका भेद रखना सो वैदिक सम्प्रदायकी छाप है, और श्वे० सं० में मूर्ति पर शृंगार करना कौपीन दिखानादि भी वैदिक सम्प्रदायकी

छाप है। तथापि धर्म तो उपरोक्त तप, जप त्याग वैराग्य और श्रद्धामय हैं। व्यवहार नयका आश्रय लेकर अनेक पंथ सम्प्रदायकी स्थापना हो गई। सम्प्रदायरूप वाडेमें पुरा गया प्राणी सत्यकी पवित्रताको नहीं पा सकता है। और कदाग्रही होकर जीवनको व्यर्थ कर देता है॥

आराधक आत्माओंको तो कषायोंके विजयमें पुरुषार्थ ही करना चाहिये और सब प्रपंच छोड़कर समभावमें रहना चाहिये। अत — 'समभावभावित आत्मा लहइ मोक्खं न संदेहो' जो आत्मा समभावमें रहेगा वही सुखी है और सुखी रहेगा।

यही विनम्र प्रार्थना

मुनि चरण सागर (स वागड़)

॥ दोहा ॥

लख चौरासी भटकत, मिला मनुष्य अवतार ।
चेत सके तो चेतजे, आतम कर विचार ॥१॥
महा मुश्किलसे पा लिया मानवका अवतार ।
सफल करले प्रेमसे, कर धर्म हितकार ॥२॥
क्षण भंगुर इस देहका करना क्या विश्वास ।
छुटिए जब करना हि कायाका ही विनाश ॥३॥
समय जाता है सदा, आयुष्यका विश्वास ।
राजा-रंक जीव सभी, भवमें पाए नाश ॥४॥
चढ़ती पड़ती सबकी यह दुनियाकी रीत ।
चन्द्र कला सुदिमें बढ़े वदिमें घटे प्रतीत ॥५॥
हर्ष पीछे ही होते हैं शोक दुःख अपार ।
जन्म पीछे ही जीवका मरण निश्चय धार ॥६॥

तब मनकी पीडा टले, भवका होय ज्ञान ।
सत चरणका सेवत पावे सुख निधान ॥७॥
पतित सो ही पिछानिये, पाप भय मन धार ।
सदाचार-पथमें रहे, गुण यही विचार ॥८॥
भय समका न दूजो, आदर मन पश्चात्ताप ।
पुरान कर्म क्षय करन, तप ही पथ आधार ॥९॥

ॐ अर्हं नमः

नमो पप्फाडिय-मोह-पासस्स गुण-गाहिजस्स
सिरि वद्ध माण सामिस्स ससार-पार-गामिस्स ॥

दोहा

सद्गुरु-चरण-कमल नमु सरस्वति समर मात ।
पैंतीस बोल प्रेम धरो मार्ग सूत्र विख्यात ॥१॥

१ नीतिसे धन सब हो, २ शिष्टाचार मन लाय ।
३ समकुल अन्य गोत्रसे, साथ ही विवाह होय ॥२॥
४ बचो दुराचारसे, ५ पाप कर्म भय धार ।
६ भरणे देशका चालन, उद्यम करो सुखकार ॥३॥
७ पड़ोसी प्रेमी जनो, बहुत द्वार घर बार ।
अति गुप्त अति प्रगट भी घर भला नहीं सार ॥४॥
८ सदाचारीका संग भला ९ माय ताय मन भाव ।
विनय करो मात तातका गुण यही सुख पाव ॥५॥
१० उपद्रव स्थानक त्यागकर वास बसो गुण-धार ।
११ निंदित कार्य करो नहीं गुण यह भी सुख-कार ॥६॥
१२ आमद देख खर्च करो, १३ धन अनुसार ही वेश ।
१४ (१) अष्ट गुण ही बुद्धि के १५ धर्म सुणो विशेष ॥७॥

१६ प्रथम खुराक पच्च जाय, पीछे भोजन दूसरा करो।
१७ भूख खूब लग जाय, तब भोजनका सुख धरो।८॥
१८ धर्म-अर्थ-काम साधनका, उद्यम करो निरन्तर।
१९ अतिथिका आदर करो दीन-दुःखी की सब।९॥
२० (२) अभिनिवेशसे पर रहो, २१ गुणी जनका पक्ष-कार।
२२ निषिद्ध देश काल टालना २३ शक्ति सम काय धार।१०
२४ पालन योग्यको पोषना, २५ वृद्ध जन विनय सभार।
२६ दीर्घ-दर्शी २७ (३) अधिक ज्ञान धर २८ कृतज्ञ
बनो सबकाल॥११॥
२९ लोकप्रिय ३० लज्जालुता ३१ दयालु सु स निवार।
३२ सुंदराकृति सौम्यगुण, ३३ परोपकार मन धार॥१२॥
३४ अन्तरंग शत्रु जय करो, ३५ वश करो, इन्द्रिय ग्राम
यह पैंतीस गुणको प्रेमसे वरि बनो गुण धाम॥१३॥
बाल स्वभाव चित्त लायक दाखा चीत बहु मान।
'सत्यानन्द' सम मानिको कृपा करो भगवान॥१४॥

---

(१) १ जाननेकी इच्छा॥ २ जानना॥ ३ जानकर याद रखना। ४ उसका अर्थ समझना। ५ अर्थ में शंका होना। ६ उसका समाधान करना। ७ समाधानसे निःशंक होना। ८ तत्त्व निश्चय करना सो आठ गुण बु०॥

(२) किसीको पराभव करनेकी बुद्धि रखकर अनीतिका आचरण करना नहीं (कूड कपट नहीं करना)।

(३) विशेष ज्ञानको बढ़ाना॥

---

नोट – उपरोक्त सदाचारका सामान्य आचरण हरेक स्त्री पुरुषको करना चाहिये। पीछे आत्माकी खोज करो। परमात्माको पिछानो। अब इति यही है॥

मत – उद्यम साहस धैर्य बल बुद्धिपराक्रमे।
षटेते यस्य विद्यन्ते तत्र देवोऽपि शंकते ?॥

अर्थ – उद्यम साहस धैर्य बल बुद्धि और पराक्रम ये छ जिसको होते हैं उससे देव भी शंका करता है (डरता है) ऐसा जानकर बुद्धिकी परीक्षाके निमित्त कुमारसे पूछा कि–"जब वनमें दावानल लगता है तब चिड़ियोंका क्या आश्रय होता है और दावानलसे कैसे मुक्त होती हैं? यह सुनकर ब्रह्मदत्तकुमारने कहा कि– चिड़ी बिलमें घुसती है तो दावानलसे छूटती है इस उत्तरको सुनकर कुमारको बुद्धिशाली जानकर मंत्रीसुतने कहा कि हम भी चिड़ियोंकी तरह बिलमें घुस जाय। फिर सुरंगका द्वार दिखाया और लात प्रहार करनेकी सूचना सुनते ही ब्रह्मदत्तने लातके प्रहारसे सुरंगद्वारको खोल दिया। फिर दोनों कुमार सुरंगमार्गसे गंगातट पर आकर धनु मंत्रीश्वरको मिले। मंत्रीश्वरने कहा कि– 'तुम दोनों देशान्तर चले जाओ यहाँ मत रहो। ऐसा सुनकर आज्ञा प्रमाण करके वे दोनों निकल गये। बहुतसे देशोंमें घूमे। बारह वर्ष तक धन और बहुत-सी स्त्रियाँ प्राप्तकर चतुरंग से य परिवेष्टित किया। जब देशाटन करते थे तब एक ब्राह्मण भी साथमें रहकर सुखदुःख सहन करता था। जब दोनोंका बिछुड़न का प्रसंग प्राप्त हुआ तब ब्रह्मदत्तने कहा कि–' जब तू ऐसा सुनेगा कि ब्रह्मदत्त काम्पिल्य नगरका राजा हुआ तब शीघ्र ही यहाँ आना और उस समय अपना मुझसे उपकार होगा ऐसा करूंगा।' ऐसा सुनकर फिर ब्राह्मण अपने स्थान पर गया। अब ब्रह्मदत्तने बहुतसे सैनिकोंसे परिवृत होकर काम्पिल्य नगरमें आकर दीर्घपृष्ठराजाका ध्वंस कर पिताके राज्यको पुन प्राप्त किया और बारह वर्ष तक चक्रवर्तित्वका राज्याभिषेक-महोत्सवका

आरंभ किया। महोत्सव बड़ी धूमधामसे मनाया। इस प्रकार बारहवाँ चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त राज्यका पालन करने लगा।

उसके पास चौरासीलाख हाथी चौरासीलाख रथ, छियानवे करोड़ पायदल सेना, नव निधान चौदहरत्न चौसठ सहस्र अंतःपुर एकलाख अट्ठाईसहजार विलासिनी स्त्रियाँ, बहत्तरहजार महानगर, बत्तीसहजार देश बत्तीसहजार मुकुटबद्ध राजा पचीस लाख वाजित्र सोलह सहस्र देवता तीनलाख दासी छियानवे करोड़ ग्राम इत्यादि समृद्धि संपन्न स्वाय लिन्ड, समाभन्तूर, राजाधिराज छ खंडमें प्रसिद्ध ब्रह्मदत्त था। यह बात उस ब्राह्मणने सुनी। हर्षित होकर चक्रवर्तीसे मिलनेके लिये काम्पिल्यपुरमें आया। राजद्वार पर पहुँचने पर, पहरेदारोंने प्रवेश करने न दिया। तब ब्राह्मणने सोचा कि- जिसके साथ हम रातदिन साथमें साते बैठते थे, आज उसका दर्शन भी दुर्लभ हुआ। कैसी कर्मकी विचित्रता है! अस्तु। अब किसी युक्ति बिना चक्रवर्तीका दर्शन सुलभ नहीं है। ऐसा सोच कर एक लंबा बाँस लेकर उसपर एक पुराने जूतोंकी माला पहनाकर स्तंभकी तरह बीचमें गाड़कर बैठा। इतनेमें चक्रवर्तीकी सवारी आ रही थी। चक्रवर्तीने अनोखा ध्वजा देखकर, उसको बुलाया और ब्राह्मणको दूरसे पहचान लिया, और दुःख समयका मित्र जानकर अत्यन्त आदर सम्मान किया और अपूर्व वस्त्र पहनाकर अपने अर्धासनपर पालखीमें साथ बिठाकर स्वागतपूर्वक कुशलता पूछकर स्नानादि विधि कराकर भोजन कराया। कई दिन इस प्रकार विनोद-गोष्ठी पूर्वक बीत गये। फिर चक्रवर्तीने ब्राह्मणसे कहा कि- 'तुम मुझसे इच्छानुसार कुछ माँगो जिससे मैं आपके ऋणसे मुक्त हो जाऊँ।' तब कहा कि- मैं अपनी पत्नीसे सलाह लेकर आपसे

[illegible] हुआ" ऐसा कहकर घर पर आया और स्त्री से चक्रवर्तिकी प्रसन्नता और मांगनेकी बात कहकर क्या मांगना चाहिये यह पूछा। स्त्रीने सोचा कि-अगर देश आदि मांगनेका कहूँगी तो फिर ये मुझे छोड़कर दूसरी पत्नी लायेंगे और परिग्रहकी वृद्धि होती रहेगी, इसलिये ब्राह्मणको तो भोजन सहित दक्षिणाकी आवश्यकता है ऐसा सोचकर भोजन सहित दक्षिणाकी याचनाके लिये सलाह दी। ब्राह्मण यह सलाह लेकर चक्रवर्तिके पास गया और मांगा कि- पहले भोजन दानमें मुझको आपके यहाँ कराकर एक सोनामहोर दक्षिणामें दे और बादमें जहाँ जहाँ आपकी आज्ञा प्रवर्तती हो, उन सब देशोंमें घर घर पर भोजन और दक्षिणा मिलती रहे।" ऐसा मांगनेपर चक्रवर्तिने सोचा कि-' जिसका जितना भाग्य होता है उतना ही प्राप्त होता है।" ऐसा सोचकर ब्राह्मणका वचन स्वीकार किया और प्रथम ही अपने घर पर निमंत्रण देकर भक्ति सहित सुपाक रसवतीसे भोजन कराकर दक्षिणा देकर सन्तुष्ट किया। दूसरे दिन अन्यत्र यहाँ भोजन और दक्षिणा दी गई किन्तु चक्रवर्तिके यहाँ जिस सुपाक रसवतीका भोजन कियाथा, उस रसकी स्मृति बनी रहनेसे ब्राह्मण दम्पतिको यह अभिलाषा हुआ करतीथी कि फिर कब चक्रवर्तिके यहाँ भोजन होगा किन्तु प्रत्येक घरमें जिमते हुए इस पृथ्वी कब पूरी हो और कब सुपाक रसवति मिले? यह जैसा दुर्लभ है वैसा ही खोये हुए मनुष्य भवको पाना दुर्लभ है। यह पहला दृष्टान्त है।

### द्वितीय पासक दृष्टान्त।

पाटलिपुत्र नामका नगर था उसमें नन्द राजा राज्य करताथा। उसमें एक ब्राह्मण रहताथा। वह आवश्यक बारह व्रतोंका

कोई जान ही न सके ऐसी युक्ति करके सुवर्णमय एक थाल सभामें रख दिया और लोगोंसे कहा कि- यदि तुममेंसे कोई भी मुझे जीतले तो मैं यह थाल उसे दे दूं। यदि मैं जीता तो एक सोनामहोर लूंगा।" बहुतसे ग्राम सोनामहोरसे भरे हुए थाल रखकर लिये आये किन्तु कोई भी जीत न सका खजाना भरने लगा। इसमें एक कठियारेने भी आ जन्म तक परिश्रम करके प्राप्त हुई एक सोनामहोर हारकर दे दी अब जैसे कठियारेको मोहर प्राप्त होना दुर्लभ है। वैसी ही मनुष्य पर्याय का मिलना दुर्लभ है। यहां तक कि कठियारेको कदाचित् सोनामहोरकी प्राप्ति हो भी जाय किन्तु खोये हुए मनुष्य भवकी प्राप्ति अति दुर्लभ है।

तीसरा धान्यका दृष्टान्त।

कोई देव जम्बूद्वीपमें जितना धान्य है उस धान्यको एकत्रित करके मेरुतुल्य ऊंची राशी बनावे। उसमें एक सेर सरसोंके दानेको मिलाय जाय और सबको एकत्र मिलाया जाय कि दाना भी न देख पावे। फिर जीर्ण-शीर्ण अस्सी वर्षकी बुढ़ियाको एक सूप देकर जो सरसोंके दाने मिलाये गये हैं उनको पृथक् करनेको कहा जाय। जितना सरसोंके दाने पृथक् करना दुर्लभ है वैसा ही मनुष्य भव पाना [illegible] है॥

४

एक राजा [illegible] कहीं

यह सभा [illegible]

राजाका पुत्र

राज्य लेलूं

वही। राजाने पुत्रको बुलाकर कहा कि–" अपने कुलके अनुक्रमको जो नहीं सहन करता है वह जूआ खेलता है। जो जितता है उसको राज्य दिया जाता है।' तब पुत्रने कहाकि किस रीतिसे जीता जाता है। तब राजाने कहाकि "एक दाव तुम्हारा होता है और बाकीके दाव हमारे हाल हैं और इस प्रकार १००८ स्तंभ वालोंमें १००८ वार यदि तू जीता तो तुझे राज्य मिलेगा।' जैसा यह होना दुर्लभ है वैसा ही मनुष्य भव पाना दुर्लभ है। यदि देवकी कृपासे जीत लिया भी जाय किन्तु यह वार खोया हुआ मनुष्य भव पाना दुर्लभ है।

पांचवां रत्नका दृष्टान्त।

एक वृद्ध वणिक था। उसके पास बहुत-से रत्न थे। उस ग्राममें और भी व्यापारी थे। उन्होंने किसी महोत्सवमें कोटि ध्वज लगाये थे, किन्तु उस वृद्ध वणिकने अपने यहां कोटि ध्वज नहीं लगायेथे। एक समय कार्यवश वह विदेश गयाथा, तब उसके लड़कोंने उन रत्नोंको विदेशसे आये हुए व्यापारियोंके हाथ बेच दिये और उन्होंने भी अपने मकान पर कोटि ध्वज चढ़ाये। वे रत्न लेनेवाले व्यापारी स्वदेश चले गये। तदु पश्चात् वह वृद्ध वणिक आया। अपने यहाँ कोटि ध्वजका ढंग, और रत्नोंका बेचना हाल सुनकर, लड़कोंको उलाहना देकर जल्दीसे वे रत्न वापिस लानेके लिये कहा गया। वे सब देशोंमें घूमने लगे, किन्तु उन्होंको रत्नोंका प्राप्त होना जैसा दुर्लभ है वैसा ही मनुष्य भव भी दुर्लभ है। यदि दैव योगसे सब रत्नों मिल जाय परन्तु हारा हुआ मानव भव पाना दुर्लभ है।

छट्ठा स्वप्नका दृष्टान्त।

एक मुसाफिर अपने स्वप्नकी बात अन्य मुसाफिरोंसे कहता

वाह् आन ही न सके सभी युक्ति करके सवर्णमय एक थाल सभामें रख दिया और लोगोंसे कहा कि- यदि तुममेंसे कोई भी मुझे जीतले तो मैं यह थाल उसे दे दूं। यदि मैं जीता तो एक मोहरा लूंगा।" बहुतसे लोग मोहरोंसे भरे हुए थाल लेकर आये किन्तु कोई भी जीत न सका उल्टा हार गया। इसमें एक अतिसार भी आ जाय तब परिश्रम करके प्राप्त हुए एक मोहरा हारकर दे दी अब जैसे धनियारका महार प्राप्त होना मुल न है। वैसी ही मनुष्य पर्याय भी मिलना दुर्लभ है। यहां तक कि धनि यारेका कदाचित् सोनामहारकी प्राप्ति हो भी जाय किन्तु खोये हुए मनुष्य भवकी प्राप्ति अति दुर्लभ है।

### तीसरा धान्यका दृष्टान्त।

कोई देव जम्बूद्वीपमें जितना धान्य है उस सबको एकत्रित करके मेरुतुल्य ऊंची राशी बनाये। उसमें एक सेर सरसोंके दानेको मिलाय जाय और सबका ऐसा मिलाया जाय कि दाना भी न देख पाये। फिर जीर्ण-क्षीण अस्सी वर्षकी बुढ़ियाको एक सूप देकर जो सरसोंके दाने मिलाये गये हैं उनको पृथक् करनेको कहा जाय। जितना सरसोंके दाने पृथक् करना दुर्लभ है वैसा ही मनुष्य भव पाना दुर्लभ है॥

### चौथा धूतका दृष्टान्त।

एक राजा था। उसकी सभामें १००८ स्तम्भ थे। वहीं वह सभा करताथा। एक एक स्तम्भमें १००८ कोने थे। उस राजाका पुत्र सोचताथा कि यह राजा बुड्ढा हुआ है इसको मारकर मैं राज्य लेऊं। यह बात मंत्रीको विदित हुई और उसने राजासे

रही। राजाने पुत्रको बुलाकर कहा कि- अपने कष्टसे अनुक्रमसे जो यहाँ सहन करता है वह जुआ जीतता है। जो जीतता है उसको राज्य दिया जाता है। तब पुत्रने कहा कि किस रीतिसे जीता जाता है। तब राजाने कहा कि "एक दाव तुम्हारा होता है और बाकीके दाव हमारे होते हैं और इस प्रकार १००८ स्तंभ बारोंमें १००८ बार यदि तू जीता तो तुझे राज्य मिलेगा।' जैसा यह होना दुर्लभ है वैसा ही मनुष्य भव पाना दुर्लभ है। यदि दैवकी कृपासे जीत लिया भी जाय किन्तु एक बार खोया हुआ मनुष्य भव पाना दुर्लभ है।

पाँचवाँ रत्नका दृष्टान्त।

एक वृद्ध वणिक था। उसके पास बहुत-से रत्न थे। उस ग्राममें और भी व्यापारी थे। उन्होंने किसी महोत्सवमें कोटि ध्वज लगाये थे, किन्तु उस वृद्ध वणिकने अपने यहाँ कोटि ध्वज नहीं लगाये थे। एक समय वणिकका पुत्र विदेश गया था तब उसके लड़कोंने उन रत्नोंको विदेशसे आये हुए व्यापारियोंके हाथ बेच दिये और उन्होंने भी अपने मकान पर कोटि ध्वज चढ़ाये। वे रत्न लेनेवाले व्यापारी स्वदेश चले गये। तद् पश्चात् वह वृद्ध वणिक आया। अपने यहाँ कोटि ध्वजको देख, और रत्नोंको बेचनेका हाल सुनकर, लड़कोंको उलाहना देकर अफसोस से रत्न वापिस लानेके लिये कहा गया। वे सब देशोंमें घूमने लगे, किन्तु उन्होंको रत्नों प्राप्त होना जैसा दुर्लभ है, वैसा ही मनुष्य भव भी दुर्लभ है। यदि दैव योगसे सब रत्नों मिल जाय परन्तु हारा हुआ मानव भव पाना दुर्लभ है।

छट्ठा स्वप्नका दृष्टान्त।

एक मुसाफिर अपने स्वप्नकी बात अन्य मुसाफिरोंसे कहता

